१.४६३ है। द्योतक पत्रसे परीक्षा करनेपर पता चलता है कि इसमें तीव्र अम्लीय गुण हैं! पर इसका हलका घोल शिथिल होता है अर्थात् यह द्योतक पत्रके रंगको नहीं बदलता है। अंधेरेमें बोतलमें अच्छी तरहसे बन्द करके यह कई सप्ताह तक अविभाजित रक्खा जासकता है। पर बोतलकी दीवारें चिकनी होनी चाहिये। यदि दीवारें खुरखुरी हैं या वह रोशनी में रखा गया है तो यह विभाजित होने लगता है:—



स्वर्णम, रजतम्, पररौप्यम् आदि धातुओंके चूर्ण इसका बड़े शीघ्रतासे विभाजन करते हैं।

—२२°श पर यह ठोस किया जासकता है।

उदजन परौषिदमें हरिन्के समान रंग विनाशक गुण होता है। यह बालों और अन्य चित्रकारी सम्बन्धी रंगोंके उड़ानेके काममें आता है। हरिन्से रंग विनाश करते समय उदहरिकाम्ल जनित होता है जो कभी कभी हानि पहुँचा देता है पर उदजन परौषिद द्वारा रंग विनाश करनेमें अम्ल जनित होनेकी कोई आशंका नहीं है।

उदजन परौषिदको जलका अणु समझना चाहिये जिसके साथ एक ओषजनका परिमाणु संयुक्त है। ओषजन और जलअणुका यह संयोग बहुत दृढ़ नहीं है इस कारण उदजनपरौषिदमें ओषिद कारक गुण हैं। यह ओषदीकरण करके लोहस लवणोंको लोहिक लवणोंमें परिवर्तित कर सकता है—जैसे लोहस हरिदको लोहिक हरिदमें:—



इसी गुणके कारण यह सीस गन्धिदको सीस गन्धेतमें परिणत कर सकता है—



बहुधा ऐसाभी देखा गया है कि उदजन परौषिदका एक ओषजन परमाणु अन्य यौगिकोंमें से एक-ओषजन परमाणुको खींचकर ओषजनका स्थायी अणुबन जाता है। जैसे ओषोन (Ozone) और उदजन परौषिदमें प्रक्रिया निम्न प्रकार होती है—



इस संयोगका कारण यह है कि ओषोन और उदजन परौषिद दोनोंमें ही ओषजनका एक एक पर-माणु अति निर्बलतासे संयुक्त है। इस प्रकार इस उदाहरणमें ऐसा प्रतीत होता है कि उदजन परौषिदका गुण अवकरणका भी है। यह वास्तवमें अवकरण नहीं है। इसे अवकरणाभास कह सकते हैं अवकरणाभासके उदाहरण और दिये जाते हैं। रजत-ओषिद, र२ओ, इसके संयोगसे अवकृत हो जाता है और रजत प्राप्त होता है—



गन्धकाम्लकी विद्यमानतामें मांगनीज द्वि ओषिद और मांगनेत भी अवकृत होकर मांगनीज गन्धेत और ओषजन देदेते हैं—









इस दूसरी प्रक्रियामें यह समझ लिया गया है कि गन्धकाम्लकी विद्यमानतामें पांशुजपर मांगनेत, पां मा ओ४, परमांगनिकाम्ल उ मा ओ४ में निम्न प्रकारके परिणत होगया है, जिसपर फिर उपर्युक्त रीतिसे उदजन परौषिदका प्रभाव पड़ता है—



इन सब अवकरणाभासोंमें ओषजन जनित होता है। उदजन परौषिद रजतम् और पररौप्यम्के सूक्ष्म चूर्णों द्वाराभी विभाजित हो जाता है पर इन धातुओंमें स्वयं कोई परिवर्त्तन नहीं होता है। ये धातु उत्प्रेरकका काम करते हैं।

# नवाँ अध्याय

## जल



ल बहुत ही साधारण पदार्थ है। साधारण इसलिए कि भूमंडलका तीन चौथाई भाग पानी है। किसीको इसकी कमी नहीं है। नदियों तालाबों, कुओं और समुद्रों-में इसकी अगाध मात्रा विद्यमान है। वर्ष भरमें हमारे देशमें एक बार वर्षा तु आती है और उसमें मूसलाधार पानी बरसने ाता है। बादल भी इस पानीके ही दूसरे रूप हैं। ी कभी ओले पड़ने लगते हैं। ये ओले भी पानी रूपान्तर हैं। बर्फ, भाप और पानी तीनों रासा-नेक रूपमें एकही है। जलके अणु जब परस्परमें त निकट आ जाते हैं तो वे ठोसाकार हो जाते इसे हो बर्फ कहते हैं। जब ये अणु बहुत दूर जाते हैं तो ये भाप बनजाते हैं। बर्फ ठण्डी ी होती है, और भाप गरम क्यों होती है? बात है कि जल आदि पदार्थोंके अणु बहुत ज़ोरोंसे चाकरते हैं जिस प्रकार हमारी पृथ्वी घूमती । ये इतनी शीघ्रतासे घूमते हैं कि हम इन्हें देख ीं सकते। इस नाचनेमें जो शक्ति लगती है वह प और शीतके रूपमें प्रकट हो जाती है। कम्पन-गति यदि धीमी पड़ जाय तो पदार्थका तापक्रम र हो जायगा और यदि गति तीव्र हो जाय तो पक्रम बढ़ जायगा। ठोस बर्फके अणुओंकी गति प्रकाश कम मिलनेके कारण धीमी पड़ जाती है। ी लिये बर्फ ठण्डी होती है। भापके परमाणुओं-कम्पनकी गति अत्यन्त तीव्र होती है। इसलिये का तापक्रम बहुत अधिक होता है।

प्रयोगों द्वारा सिद्ध कर दिया गया है कि ामें उदजन और ओषजन नामक दो तत्त्व विद्य-न हैं। इस बातको सिद्ध करनेकी दो विधियां हैं—१ विश्लेषण विधि, २ संश्लेषण विधि। तीन प्रकारके विश्लेषण प्रयोग पहले दिये जा चुके हैंः—

(क) जलका विद्युत् द्वारा विश्लेषणकरके—इस प्रयोगके लिये विद्युत् घटमें जल लेते हैं और गन्धकाम्ल जलमें घोल देते हैं। विद्युत् घटोंके दोनों ध्रुवों पर एक एक परखनली जलसे भरकर उलटी पानीमें डुबा देते हैं। तत्पश्चात् विद्युत् धारा प्रवाहित की जाती है। एक परखनलीमें उदजन और दूसरेमें ओषजन संग्रहीत होने लगता है। उदजनका आयतन ओषजनकी अपेक्षा दुगुना होता है। इससे सिद्ध है कि आयतनके हिसाबसे जलमें उदजन ओषजनकी अपेक्षा दुगुना है।

(ख) सैन्धकम् धातुको जलमें छोड़नेसे उदजन निकलने लगता है और सैन्धकम् सैन्धक उदौषिदमें परिणत होजाता है। इससे भी स्पष्ट है कि पानीमें उदजन और ओषजन तत्त्व हैं।

(ग) रक्त तप्त लोह चूर्ण पर भाप प्रवाहित करनेसे भी उदजन पृथक् होजाता है और लोह चूर्ण लोह ओषिदमें परिणत हो जाता है।

इन प्रयोगोंसे स्पष्ट है कि जल उदजन और ओषजन नामक तत्वोंका यौगिक है। उदजन और ओषजनके संश्लेषणसे पानी निम्न प्रकार बनाया गया है।

(क) कांचके एक गोलेमें शून्य करके दो भाग (आयतनसे) उदजन और एक भाग ओषजन भरो। गोलेमें विद्युत् संयोग होना चाहिये। विद्युत् धारा प्रवाहित करके चिनगारी उत्पन्न करो। चिनगारीके लगतेही ओषजन और उदजन विस्फुटनके साथ संयुक्त होंगे और गोलेके सतहपर जलकी बूँद दिखाई पड़ेंगी। गोलेमें अब उदजन और ओषजन कुछ न रह जायगा। केवल शून्य रहेगा। कैवेण्डिशने इसी प्रकारका प्रयोग किया था।

इसी प्रयोगको इस प्रकार परिवर्त्तित और परिवर्धित कर दिया गया है। इसके लिये आयतन मापक ( Eudiometer ) यन्त्र काममें लाते हैं। इस यन्त्रमें निशान लगी हुई एक नलिका

होती है जिसका एक सिरा बन्द रहता है। बन्द सिरेके पास विद्युत्तार लगे होते हैं जिनसे चिनगारी उत्पन्न की जा सकती है। इस नलामें पारदभर कर एक थालीमें कांचके ढकनेसे दबाकर उलटा रखते हैं। फिर इसमें शुद्ध ओषजन की ज्ञातमात्रा प्रविष्ट कराते हैं। तत्पश्चात् उदजन उचिताधिक मात्रामें इसमें प्रवेश करते हैं। तदनन्तर विद्युत् चिनगारी द्वारा उदजन और ओषजनका संयोग कराते हैं। इस समय आयतन मापक को अच्छी तरह पारद भरी थालीके अन्दर दबाये रखना चाहिये। अब दबाव-को कम करनेसे पारा आयतन मापकमें चढ़ेगा। आयतन अब फिर पढ़ लना चाहिये, इससे पता चल जायगा कि कितना उदजन रह गया है।

उदाहरण—सामान्य दबाव और तापक्रम पर ३० आयतन ओषजन और ८० आयतन उदजन यन्त्रमें प्रविष्ट किया गया और बादको २० आय-तन उदजन शेष रह गया।

अतः (८०-२०)=६० आयतन उदजन ३० आयतन ओषजनसे संयुक्त होगया। इससे सिद्ध है कि पानी बनानेके लिये २ आयतन उदजन और एक आयतन ओषजन की आवश्यकता है।

(ग) संश्लेषणका एक प्रयोग बरज़ीलियस और डूलंग ने सं० १८७७ वि० में इस प्रकार किया था। उन्होंने ताम्र ओषिदकी ज्ञात मात्रा ली और उसको गरम किया और ताम्र ओषिद पर उदजन प्रवाहित किया। यह उदजन ताम्र ओषिदके ओष-जनसे संयुक्त होकर जल बनायेगा। यह जल खटिक हरिद और तीव्र गन्धकाम्लके गोलोंमें अभिशोषण कर लिया गया। प्रयोगके पूर्व और प्रयोगके पश्चात् इन गोलोंको तौलनेसे पता चल जायगा कि कितना पानी बना है। ताम्र ओषिद को फिर तौलनेसे पता लगाया जा सकता है कि इसका कितना ओषजन जल बनानेमें उपयुक्त हुआ है। यह ध्यान रखना चाहिये कि उदजन बिलकुल शुद्ध हो। इसके शुद्ध करनेके लिये, उदजनको ताम्र ओषिदमें प्रवाहित करनेसे पूर्व सीसनोषेत, रजत-गन्धेत, पांशुजउदौषिद, और स्फुर पंचौषिदसे भरी हुई चूल्हाकार नलियोंमें होकर प्रवाहित करते हैं। ऐसा करनेसे उदजन (जो गन्धकाम्ल और दस्तम्से बनाया जाता है) की अशुद्धियां—उदजन गन्धिद, गन्धक द्विओषिद, नोषजनके ओषिद, कर्बन द्विओषिद, जल, उदजन संक्षीणिद, आदि दूर हो जाती हैं।

उदाहरण--१. ताम्र ओषिदका पूर्व भार=११·५६ ग्राम

२. ... ... पिछली भार=१०·४० ग्राम

उपयुक्त ओषजन=१·१६ ग्राम

३. गन्धकाम्ल और खटिक-हरिदवाली नालियोंका

भार=५०·४६ ग्राम

पिछला भार=५१·७६५ ग्राम

∴ जल =१·३०५ ग्राम

इस प्रकार १·३ ५ ग्राम भाग जलमें १.१६ ग्राम ओषजन है। तो इसमें उदजन (१·३०५-१·१६)= ०·१४५ ग्राम होगा।

∴ पानीमें ओषजन उदजन की अपेक्षा (भार से) $\frac{१·१६}{०·१४५}$=८ गुना है।

पानी की भाप उदजनकी अपेक्षा ६ गुना भारी होती है अर्थात् यदि दो समान आयतनके गोलों में से एकमें भाप भरी जाय और दूसरेमें उदजन और दोनोंका दबाव और तापक्रम एक हो तो भाप का भार उदजनके भारका ६ गुना होगा।

अबतक हमने पानीके विषयमें तीन बातें बताई हैं:—

(१) पानीमें आयतनके हिसाबके दो आयतन उदजन और एक आयतन ओषजन है।

(२) पानीमें भारके हिसाबसे ८ भाग ओषजन और एक भाग उदजन है।

(३) पानीका वाष्पघनत्व ६ है।

उदजनका परमाणु भार १ है और ओषजनका १६। इन सब परिणामों पर ध्यान देते हुए कहा जा सकता है कि पानीका सङ्गठन $उ_२ ओ$ है।

## पानीके भौतिक गुण

यह विषय भौतिक विज्ञानका है ! कुछ साधारण और उपयोगी गुण यहां दिये जावेंगे। सामान्य तापक्रम पर पानी द्रव, बेरङ्गका पदार्थ है। इसमें न कुछ स्वाद होता है, न गन्ध। पर अशुद्ध पानी में कुछ स्वाद प्रतीत होगा। नदियों का पानी, या कुएके पानीमें कुछ खनिज पदार्थ मिले होते हैं, इनमें कर्बन द्वि ओषिद वायव्यकी भी कुछ मात्रा घुली होती है। मेघका पानी इन पानियोंकी अपेक्षा अधिक शुद्ध होता है। पर कभी-कभी बरसते समय वायु मण्डलकी कुछ अशुद्धियां पानी में मिल जाती हैं। स्रवित करके पानी शुद्ध बनाया जा सकता है। स्रवणके लिए एक कुप्पीमें पानी भरो। इसके मुँहमें एक भपका लगा दो। पानीको उबाल कर भापमें परिणत करो। यह भाप भपकेमें ठण्डी हो जायगी; और द्रवित होकर बूँद-बूँद करके स्रवित की जा सकती है।

शुद्ध पानीका हिमांक ०°श है और इसका क्वथनांक १००°श है। पर यदि पानीमें कुछ लवण आदि अशुद्धियां हों तो हिमांक शून्यसे भी कम हो जायगा और क्वथनांक १००°श से बढ़ जायगा।

पानीको ज्यों ज्यों ठण्डा करते जायँ त्यों त्यों इसमें संकोच होता जायगा अर्थात् इसका आयतन कम होता जायगा, पर ४°श तक ही यह संकोच होगा। ४°श से और कम तापक्रम करने पर पानीमें फिर प्रस्तार आरम्भ होगा। आयतन बढ़ने लगेगा। आयतन वृद्धिके साथ विशिष्ट गुरुत्व कम हो जाता है और आयतन-सङ्कोचके साथ विशिष्ट गुरुत्व बढ़ जाता है। डा० होपके प्रयोगने यह बात भली प्रकार प्रदर्शित करदी है कि पानी ४°श पर सबसे अधिक भारी होता है। बर्फ़ पानीसे हलकी होती है अतः पानी पर तैरती है। भिन्न भिन्न तापक्रमों पर पानीका विशिष्ट गुरुत्व निम्न प्रकार है—

| तापक्रम | विशिष्ट गुरुत्व |
|---|---|
| बर्फ़ ०°श – | ०·९१६७४ |
| पानी ०°श – | ०·९९९८७ |
| २°श – | ०·९९९९६ |
| ४°श – | १·००००० |
| ६°श | ०·९९९९७ |
| १०°श | ०·९९९७३ |
| १५°श | ०·९९९१५ |
| २०°श | ०·९९८२७ |
| २५°श | ०·९९७१४ |
| ३०°श | ०·९९५७७ |

सामान्य तापक्रम परभी पानी भाप बन कर उड़ा करता है। गीले कपड़े हवामें टांगनेसे थोड़ी देरमें सूख जाते हैं, गर्मीमें तालाब और छोटी-छोटी नदियाँ सूख जाती हैं यद्यपि वायुमण्डल और पानी का तापक्रम कभी १००°श नहीं होता है। भाप पानीसे ही नहीं प्रत्युत बर्फ़से भी उठती है। यदि यह भाप संचित रहे तो जल पर एक प्रकारका दबाव डालती है। यह दबाव प्रत्येक तापक्रमके लिए भिन्न-भिन्न है इस दबावको वाष्प-तनाव कहते हैं तापक्रमकी वृद्धिके साथ-साथ यह वाष्प तनाव बढ़ता जाता है जैसा निम्न अङ्कोंसे स्पष्ट है—

| तापक्रम | वाष्प तनाव | |
|---|---|---|
| बर्फ़ – १०°श | २·०९ | मि० मी० |
| – २°श | ३·९ | |
| ०°श | ४·६ | |
| १०°श | ९·२ | |
| २५°श | २३·६ | |
| ४०°श | ५४·९ | |
| ८०°श | ३५४·२८ | |
| १००°श | ७६०·०० | |
| १०१°श | ७८७·६३ | |

१ ग्राम ०°श तापक्रमकी बर्फ़को ०°श तापक्रम के पानीमें परिणत करनेके लिये कुछ गर्मी देने की आवश्यकता होगी। प्रयोग द्वारा सिद्ध कियाजा सकता है कि यह गुप्त-ताप, ८० कलारी के लगभग

है। १ ग्राम १००°श तापक्रमके जलको १००°श भाप बनानेके लिये ५३६ कलारी तापकी आवश्यकता होगी। अतः पानीके वाष्पीभूत होनेका गुप्तताप ५३६ है।

दवावमें परिवर्त्तन करदेनेसे पानीके क्वथनांकमें बहुत परिवर्त्तन होजाता है। दवाव कम होजानेपर क्थनांकमें कमी होजाती है और दवाव बढ़जानेसे क्थनांक बढ़जाता है। पहाड़ोंकी ऊँची चोटियोंपर वायुका दवाव धरातलकी अपेक्षा बहुतही कम होता है अतः वहाँ पानी ८०° के लगभग तापक्रम परही उबलने लगता है। ऐसी अवस्थामें बिना दवावको बढ़ाये आलू आदि नहीं पकसकते हैं जिनके पकनेके लिये १००° तापक्रम चाहिये। बन्द पतीली (ढकनीसे दबी हुई) में दाल जल्दी पकती है क्योंकि अन्दर भापका दबाव बढ़नेसे क्थनांक बढ़जाता है।

क्थनांक क्या है—? क्थनांक वह तापक्रम है। जब द्रवकी भापका तनाव वायुमण्डलके दबावके बराबर होजाता है। वाष्प तनावकी सारिणीसे स्पष्ट है कि १००°श तापक्रमपर पानीकी वाष्प का तनाव ७६० मिमी है। वायुमण्डलका सामान्य दबावभी ७६० मिमी है। अतः १००°श पर पानी उबलने लगता है। यदि वायुमण्डलका दबाव ३५४·२० मि·मा· कर दिया जायतो पानी ८०°श पर उबलने लगेगा क्योंकि इस तापक्रम पर वाष्पका तनाव ३५४·२८ मि·मी· होता है।

पानीका आपेक्षिक ताप और आपेक्षिक घनत्व ०°श पर १ माना गया है।

## पानीका घोलक-गुण

सामान्यतः लवणों और अन्यपदार्थोंके घोल बनानेके लिये पानीका उपयोग कियाजाता है। मद्य, ज्वलक, हरोपिपील आदि द्रवभी घोलकोंके रूपमें कार्बनिक रसायनमें विशेषतः उपयुक्त होते हैं पर पानीसे अधिक आवश्यक कोई घोलक नहीं है। प्रत्येक पदार्थ पानीमें भिन्न भिन्न प्रकारसे घुलता है। घुलनेके रूप ये होसकते हैं:—

(१) थोड़ेसे पानीमें पदार्थकी अनिश्चित मात्रा घुलनशील हो अर्थात् घुलनशील पदार्थ पानीमें प्रत्येक अनुपातमें घुलनशील हो। जैसे मद्य और पानी। ऐसी अवस्थामें कहा जायगा कि मद्य और पानी प्रत्येक अनुपातमें मिलनशील हैं।

(२) द्रव पानीमें मिलन-शील नहो पर कुछ घुलजाता हो। जैसे जल और ज्वलक। थोड़ासा जल ज्वलकमें घुलजाता है और थोड़ासा ज्वलक जलमें।

(३) चूर्ण जो जलमें समुचित घुलनशील हैं पर जलकी नियत मात्रामें चूर्ण की नियतमात्राही घुलनशील है। इसके पश्चात् घोलसंपृक्त होजायगा और अधिक पदार्थ नहीं घुलसकेगा। जैसे जलमें नमक, तूतिया, पांशुजहरेत आदि।

(४) चूर्ण जो जलमें नहीं के बराबर ही घुलनशील हों जैसे भारगन्धेत, रजत हरिद, सीस रागेत।

(५) चूर्ण जो जलमें साधारण तापक्रमपर बिल्कुल घुलनशील नहों पर तापक्रम बढ़ानेसे, और अधिक पानीके उपयोगसे कुछ घुलजायं जैसे सीस हरिद, खटिक गन्धेत, रजत नोषित इत्यादि।

(६) वायव्य पदार्थ लगभग सभी जलमें थोड़ बहुत घुलनशील हैं।

पदार्थोंकी घुलनशीलतापर तापक्रमका बहुत प्रभाव पड़ता है। साधारणतः चूर्णोंकी घुलन शीलता तापक्रम बढ़ानेपर बढ़जाती है। पांशुज हरेत, तूतिया, मगनीस गन्धेत आदि अधिक ताप क्रमपर अधिक घुलनशील होते हैं। इस बातक लाभ रवेबनानेमें उठाया जाता है। ६०°श तापक्रम तकके जलमें पदार्थोंका संपृक्त घोल बनाते हैं, फिर घोलको धीरे धीरे ठण्ड होने देते हैं, ठंडा होने में तापक्रम की कमी क कारण घुलनशीलता कम हो जाती है औ जितना पदार्थ घुलनेसे अशक्त रहजाता है, उतन

रवेके रूपमें प्रकट होजाता है । खटिक नीबूयेत ( Calcium Citrate ) आदि कुछ पदार्थ ऐसेभी हैं जो ठंडे जलमें अधिक घुलनशील हैं पर गरम करनेपर कम घुलनशील हैं । खटिक नीबूयेतका जलमें घोल बनाओ और गरम करो । श्वेत अवक्षेप दिखाई पड़ेगा ।

जब उपर्युक्त विधिसे लवणोंके रवे बनाये जाते हैं तो इस प्रक्रियामें लवणोंके अणुओंके जलके अणुओंकी एक निश्चितमात्रा संयुक्त होजाती है । इसे स्फटिकीकरणका जल ( Water of crystallisation ) कहते हैं । निम्न लवणोंमें यह जल निम्न प्रकार है—

ग्लोबर लवण ( सैन्धकगन्धेत )

सै$_२$ ग ओ$_४$. १० उ$_२$ ओ

सैन्धक कर्बनेत ( धोनेका सोडा )

सै$_२$ क ओ$_३$ १० उ$_२$ ओ

सैन्धक टंकेत ( सोहागा )

सै$_२$ टं$_४$ ओ$_७$. १० उ$_२$ ओ

ताम्रगन्धेत ( तूतिया )

तागओ$_४$. ५उ$_२$ ओ

लोहस गन्धेत ( कसीस )

लोगओ$_४$. ७उ$_२$ओ

स्फट पांशुज गन्धेत ( फिटकरी )

स्फ$_२$ (गओ$_४$)$_३$पां$_२$गओ$_४$ .२४ उ$_२$ओ

बहुतसे स्फटिकी करणके जलसे संयुक्त लवण ऐसे होते हैं, कि यदि वे शुष्क वायुमें रखदिये जायं तो जलके अणु धीरे धीरे पृथक होजाते हैं और वे चूर्णके रूपमें रहजाते हैं । धोनेका सोडा इसी प्रकारका है । इस गुणको नोना लगना या प्रपुष्पण ( Efflorescence ) कहते हैं । इनके विपरीत खटिक हरिद, पांशुजसिरकेत, आदि लवण वायुसे जल आकर्षित करके द्रव जैसे होजाते हैं इसगुणको पसीजना ( deliquescence ) कहते हैं ।

सभी वायव्य पदार्थ जलमें कुछ न कुछ घुलनशीलहैं । इनकी घुलनशीलतापर तापक्रमका प्रभाव बिल्कुल उल्टा होता है । तापक्रमके बढ़ानेसे वायव्योंकी घुलनशीलता कम होजाती है । पर दबावके बढ़नेसे घुलनशीलताभी बढ़जाती है । जल वायव्य के घोलमेंसे वायव्य तापक्रमको बढ़ाने या दबावको कमकरदेनेसे पृथक् होसकता है । जलमें घुला हुआ ओषजन मछलियों और अन्य जलजीवोंको प्राणवायु प्रदान करता है ।

## मृदु और कठोर जल

पानीके साथ साबुन मलनेसे झाग उठने लगता है । नदियों, और स्रोतोंके जलमें बहुतसे खनिज पदार्थ मिल जाया करते हैं । इनमें कुछ पदार्थ ऐसे होते हैं जो साबुनके ऊपर कोई प्रभाव नहीं डालते हैं । ऐसे पदार्थोंसे युक्त पानी साबुनसे मलनेसे झाग देता है । इस पानीको मृदुजल (Soft water) कह सकते हैं । पर कभी कभी नदियों या कुओंका पानी ऐसी चट्टानोंमें होकर आता है जहांसे यह चूनेका पत्थर खड़िया मिट्टी-खटिक कर्बनेत, ख क ओ$_३$ और खटिक गन्धेत, खग ओ$_४$—आदि अपने साथ घोले लाता है । यह पदार्थ साबुनपर प्रभाव डालते हैं और ऐसे पानीके साथ यदि साबुन मला जायगा तो झाग नहीं उठेगा, क्योंकि उक्त पदार्थों द्वारा साबुनका अनघुल यौगिक बनजाता है । ऐसे जलको कठोर-जल (Hard water) कहते हैं जलकी यह कठोरता दो प्रकारकी होती है ।—

१ स्थायी और २. अस्थायी

अस्थायी कठ रता—यह जलमें घुले हुए कर्बन द्विओषिदके कारण होती है क्योंकि यह कर्बन द्विओषिद उपर्युक्त प्रकारके खनिज-पदार्थोंको इनीमें घोल लाता है । एक परख नलीमें चूनेका पानी (खटिक उदौषिद) लो और इसमें कर्बन द्विओषिद प्रवाहित करो । पहले खटिक कर्बनेतका श्वेत अवक्षेप प्रकट होगा पर कर्बन द्विओषिद और प्रवाहित करने से खटिक कर्बनेत खक ओ$_३$, खटिक अर्धकर्बनेत ख (उ क ओ$_३$)$_२$ में परिणत होजायगा । अर्ध कर्बनेत जलमें घुलनशील है अतः अब घोल फिर स्वच्छ होजायगा । प्रक्रियायें इस प्रकार हैः—

ख (ओ उ)$_2$ + क ओ$_2$ = ख क ओ$_3$ + उ$_2$ ओ
चूनेका पानी — खटिक कर्बनेत

क ओ$_2$ + उ$_2$ ओ = उ$_2$ क ओ$_3$
कर्बनिकाम्ल

ख क ओ$_3$ + उ$_2$ क ओ$_3$ = ख (उ क ओ$_3$)$_2$
खटिक अर्धकर्बनेत

यह खटिक अर्धकर्बनेत ही वास्तवमें जलको अस्थायी कठोरता प्रदान करता है। इसे अस्थायी कठोरता इसलिये कहते हैं क्योंकि अर्धकर्बनेत इस घोलको गरमकरके या चूनेके पानी द्वारा अवक्षेपन करके पृथक् किया जासकता है। इन दोनों विधियोंसे अनुघुल खटिक कर्बनेत बनजाता है जो छान कर पृथक् करलिया जासकता है—प्रक्रियायें इस प्रकार हैं:—

(१) ख (उ क ओ$_3$)$_2$ = ख क ओ$_3$ + क ओ$_2$ + उ$_2$ ओ (गरम करनेसे)

(२) ख (उ क ओ$_3$)$_2$ + ख (ओ उ)$_2$ = २ ख क ओ$_3$ + २ उ$_2$ ओ — चूने का पानी

स्थायी कठोरता—वह कठोरता जो इस प्रकार उबालनेसे से दूर नहींकी जासकती है स्थायी कठोरता कहलाती है। यह कठोरता विशेषतः गिप्सम लवण (खटिक गन्धेत, खगओ$_4$) केकारण होती है। इसको केवल उबालकर दूर नहीं किया जासकता है। इसके दूर करनेकी विधि यह है कि इसमें धोनेका सोडा अर्थात् सैन्धक कर्बनेत, सै$_2$ क ओ$_3$. १० उ$_2$ ओ डालकर उबालो। ऐसा करनेसे खटिक गन्धेत खटिक कर्बनेतमें परिणत होजाता है। प्रक्रिया इस प्रकार है:—

ख ग ओ$_4$ + सै$_2$ क ओ$_3$ = ख क ओ$_3$ + सै$_2$ग ओ$_4$

धोनेके काममें सोडा इसलिये उपयोगमें लाया जाता है क्योंकि यह पानीको मृदु करदेता है। खटिक कर्बनेतके साथ इस प्रक्रियामें सैन्धक गन्धेत भी उत्पन्न होता है। इसलिये इस प्रकार मृदु किया हुआ जल पीने के योग्य नहीं रह जाता है।



# दसवां अध्याय

## ओषोन ( Ozone )




षजनके एक अणुमें दो परमाणु हैं । पर यह एक विचित्रता समझनी चाहिये कि ओषजन के तीन परमाणु परस्परमें संयुक्त होकर एक पदार्थ बनाते हैं जिसे ओषोन कहते हैं। इसका संकेतरूप ओ, है । इसका अणुभार १६ × ३ = ४८ है । जो व्यक्ति विद्युत् सम्बन्धी यन्त्रों से काम करते रहते हैं वे एक विचित्र सड़ी मछली कीसी दुर्गन्धसे अवश्य परिचित होंगे । यह दुर्गन्ध इसी ओषोनके कारण आती है । वास्तवमें बात यह है कि विद्युत संचार द्वारा वायुका कुछ ओषजन ओषोनमें परिणत होरहा है ।

ओषोन बनानेकी विधि :—इसके बनानेकी कई विधियाँ हैं पर कुछ मुख्य विधियाँ यहाँ दी जाती हैं :—

(१) इसकामके लिये कांचका एक विशेषयन्त्र लेते हैं जिसमें कांचकी एक नली दूसरी नलीके भीतर चिपटी होती है, दोनों नलियोंके बीचके स्थान में होकर ओषजन प्रवाहित किया जाता है । अन्दर की नली में गन्धकाम्लका हलका घोल होता है जिसमें पररौप्यम्का एक तार लटकता होता है । इस तारका सम्बन्ध उपपादन वेष्ठन (Induction coil) के एक ध्रुवसे किया जाता है। बाहरकी नली एक चंचुक में रखी जाती है जिसमेंभी हल्का गन्धकाम्ल होता है । इसमेंभी एक तार लटकाते हैं जिसका सम्बन्ध उपपादन वेष्टनके दूसरे ध्रुवसे करदिया जाता है । इसप्रकारके प्रबन्धमें ओषजन प्रवाहित करते हैं और उपपादन वेष्टनसे विद्युत् संचार करते हैं । इस प्रकार करनेसे ओषजन ओषोनमें परिणत होजाता है ।

$३ ओ_२ \quad २ओ_३$

(२) जलके विद्युत् विश्लेषणमेंभी ओषोन उत्पन्न होसकता है विशेषकर यदि ध्रुव परारौप्यम्के हो। यदि धनात्मक ध्रुवकी बहुतकम सतह जलमें होतो २३% के लगभग ओषोन ओषजनसे मिश्रित पाया जासकता है। पहले लोगोंका विचार था कि इस विधिसे प्राप्त गैस $उ_२ ओ_२$ है। पर यह बात ठीक नहीं है क्योंकि इसे गरम करनेसे शुद्ध ओषजन प्राप्त होता है नकि जल। इससे स्पष्ट है कि इस गैसमें उदजनके परमाणु नहीं हैं।

(३) कांचकी कुप्पीमें जिसमें नम वायु हो, स्फुरको लटकानेसे उचित तापक्रम पर ओषोन प्राप्त होसकता है।

ओषोन की पहिचान:—ओषोनमें अत्यन्तही तीव्र गुण होते हैं, अतः इसे 'वैशक्तिक ओषजन' (Active oxygen) कहसकते हैं, इस गुणके कारण यह पदार्थोंका बहुत शीघ्र ओषदीकरण करदेता है। मांडी (नशास्ता)को जलमें उबालो। इस घोलसे छन्ना कागज़ को भिगोलो। इस कागज़पर पांशुज नैलिदके घोलकी दो बूंदें डालदो। इस भीगे हुए कागज़को ओषोनके संसर्गमें लानेसे कागज़का रंग चटकीला नीला हो जायगा। यह विधि ओषोनकी पहिचान लिये बहुत उपयुक्त है। ओषोन पांशुजनैलिदपर जलकी विद्यमानतामें इस प्रकार प्रभाव डालता है:—

$$२ पांनै + ओ_३ + उ_२ ओ =$$
$$२ पां ओ उ + ओ_२ + नै_२$$

नैलिन् इस प्रक्रयामें मुक्त होता है जो मांडीके संसर्गसे नीला रंग देता है।

प्रयोग द्वारा यह सिद्ध किया जासकता है कि ओषोनमें ओषजनके अतिरिक्त अन्य कोई तत्व नहीं है। ओषोनको गरमकरनेसे यह विभाजित होकर ओषजनमें परिणत होजाता है। इस प्रयोगके लिये ओषोनको एक मज़बूत कांचकी नलीमें होकर प्रवाहित करो। इस नलीको दग्धकसे गरम करो। नलीके दूसरे सिरेके पास मांडी-पांशुजनैलिद द्वारा नमकिया हुआ छन्ना कागज़ लाओ। इसका रंग अब नीला नहीं पड़ेगा क्योंकि ओषोन ओषजनमें विभाजित होगया है।

$$२ ओ_३ = ३ ओ_२$$

ओषोनके गुण:—यह वायव्य पदार्थ है जिसमें एक प्रकारकी तीक्ष्ण मत्स्य गन्ध आती है। यह द्रवीभूत भी किया जासकता है। द्रव ओषोनका रंग नीला होता है। इसमें प्रबल ओषदकारक गुण होते हैं। ओषदीकरण करते समय ओषोनके आयतनमें कोईभी भेद नहीं पड़ेगा। बात यह है कि ओषोनका एक ओषजन परमाणुही ओषदीकरणमें उपयुक्त होता है और शेष दो परमाणु ओषजनका एक अणु बनादेते हैं। इस प्रकार ओषोनके एक अणुसे ओषदीकरणके पश्चात् भी ओषजन का एक अणु शेष रहजाता है। इस प्रकार आयतनमें कोई भेद नहीं पड़ता है।

$$ओ_३ = ओ_२ \times [ओ]$$

एक अणु  एक अणु

पारद पर ओषोनका विचित्र प्रभाव पड़ता है। ओषोन के संसर्ग से पारद की चमक, इसकी स्निग्धता, और इसके तल की उन्नतोदरता, सब नष्ट हो जाती है। यह कांच की नली के सतहसे चिपक कर पतले दर्पण के समान हो जाता है। पांशुज नैलिद पर इसका जो प्रभाव पड़ता है उसका वर्णन किया ही जा चुका है। पांशुज नैलिदसे नैलिन् मुक्त होजाता है और पांशुज उदौषिद (जलकी विद्यमानतामें) प्राप्त होता है। इसी प्रकार स्फुर भी इसके संसर्गसे स्फुरकाम्लमें $उ_३ स्फु ओ_४$ में परिणत हो जाता है।

$$स्फु + ३ उ_२ ओ + ५ ओ_३ ==$$
$$२ उ_३ स्फु ओ_४ + ५ ओ_२$$

इसी प्रकार यह गन्धिदों को गन्धेतों में परिणत कर देता है जैसे सैन्धक गन्धिद को सैन्धक गन्धेतमें।

$$सै_२ ग + ४ ओ_३ == सै_२ ग ओ_४ + ४ ओ_२$$

पत्ती आदिके रङ्गोंको भी यह उड़ा देता है क्योंकि रङ्गोंका ओषदी करण होजाता है।

उद्जन परौषिद् और ओषोन दोनों निम्न प्रकार एक दूसरे से प्रभावित होते हैं:—

$$ओ_3 + उ_2 ओ_2 = उ_2 ओ + २ ओ_2$$

ओषोन का सङ्गठन—ओषोन ओषजनका भिन्नरूपी (Allotropic) है। दोनोंमें भेद इतना ही है कि इन दोनोंमें ओषजनके परमाणु भिन्न प्रकारसे संयुक्त हैं। ओषजनके तीन अणुओंसे, ३ ओ$_2$, ओषोन के दो अणु (२ ओ$_3$ ) प्राप्त होते हैं।

$$३ ओ_2 = २ ओ_3$$

(१) इस प्रकार यदि नियत आयतनका सम्पूर्ण ओषजन ओषोनमें परिणित कर दिया तो आयतन पहिलेकी अपेक्षा दो तिहाई रह जायगा। इस प्रयोग को इस प्रकार कर सकते हैं। एक नली ऐसी लो जिसमें दो स्थानों पर समकोण मुड़ी हुई चूल्हाकार सूची नली लगी हो और जिसमें परःरौप्यम्‌के दो तार भी हों। नलीमें शुद्ध शुष्क ओषजन भरो। सूची नलीमें थोड़ासा तीव्र गन्धकाम्ल डाल दो। परःरौप्यम्‌के तार द्वारा विद्युत् संचार करो। ओषजन ओषोनमें परिणत होगा। सूची नलीमें गन्धकाम्लका स्थान परिवर्तित हो जायगा जिससे स्पष्ट होगा कि ओषजन के आयतन में कमी होरही है।

(२) सूची नलीका सिरा बन्द करदो। नलीको गरमकरो गरमकरनेसे जितना ओषोन बनाथा वह फिर ओषजनमें परिणत होजायगा। तापक्रम ठण्डा होनेदो। सूची नलीके सिरेको अब खोलदो। ऐसा करनेसे गन्धकाम्ल फिर उसी स्थानमें आजायगा जिस स्थानमें प्रयोगके आरम्भमें था। इस प्रकार ओषोनका आयतन बढ़जाता है यदि उसे ओषजनमें परिणत करलें।

(३) ओषोन तारपीनके तेलमें पूर्णतः बिना विभाजित हुए ही अभिशोषित होजाता है। इस प्रकारका प्रयोग अन्य तेलोंके साथभी कियागया है। इनसे यह परिणाम निकाला गया है कि "तैल द्वारा अभिशोषित ओषोनका आयतन उस आयतनका दुगुना होता है जो ओषजनको ओषोनमें परिणत करते समय कम हुआ था"। अर्थात् यदि ओषजनको ओषोनमें परिणत करनेसे आयतनमें 'क' कमी हुई है तो इस ओषोन का तार पीन के तेल में अभिशोषण करने पर '२क' की कमी होगी इस प्रकार सम्पूर्ण कमी '३क' हुई इससे स्पष्ट है कि ३ आयतन ओषज़न ने दो आयतन ओषोन दिया था।

$$३ ओ_2 = २ ओ_3$$

३ आयतन    २ आयतन

अतः ओषोन का सूत्र ओ$_3$ है।

(४ पांशुज नैलिद द्वारा विश्लेषित होने पर भी ओषोनके आयतनमें कोई अन्तर नहीं पड़ता है। यह बात इस प्रकार प्रदर्शितकी जा सकती है। एक बन्द गोलेमें पांशुज नैलिदका घोल लो और इसे ओषोन नलिकामें ओषोन उत्पन्न करने के पूर्व ही डाल दो। इसके पश्चात् ओषजनको ओषोनमें तब तक परिणत करो कि फिर आयतन में और कमी न हो। इसके पश्चात् अब यदि गोले को तोड़ा जाय तो नैलिन् मुक्त होगा और गैसके आयतनमें कोई अन्तर नहीं दिखाई पड़ेगा। यदि मुक्त नैलिन्‌की मात्रा ठीक ठीक मालूम कर ली जाय और इस मात्राके तुल्य ओषजनका आयतन निकाल लिया जाय तो पांशुज नैलिद द्वारा अभिशोषित ओषजन का आयतन उतनाही होगा जितना ओषजनका आयतन ओषोनमें परिणत होनेमें कम होगया था।

इन सब प्रयोगोंसे स्पष्ट है कि ओषोनका सूत्र ओ$_3$ है।

(१ ओषजन जब ओषोनमें परिणत होता है तो इसके आयतनमें कमी होजाती है—

$$३ ओ_2 = २ ओ_3 \;[\,१ \text{ आयतनकी कमी}\,]$$

(३ आयतन) २ आयतन)

(२) ओषोन को गरम करके ओषजनमें परिणत करनेसे आयतनमें उतनी ही वृद्धि होती है

जितनी ओषजनको ओषोनमें परिणत करनेमें कमी हुई थी।

२ ओ$_3$ = ३ ओ$_2$ [ आयतन की वृद्धि ]
(२ आयतन ३ आयतन )

(३) ओषोनमें ओषजनको परिणत करनेमें जो कमी होती है अथवा ओषोनको ओषजनमें परिणत करनेमें जो वृद्धि होती है, वह तारपीन द्वारा अभिशोषित आयतनकी आधी होती है।

कमी अथवा वृद्धि ( उपर्युक्त समीकरणोंके अनुसार )=१ आयतन।

तारपीन द्वारा अभिशोषित २ ओ$_3$=२ आयतन

( ४ ) ओषोन जब पांशुज नैलिदसे विश्लेषिद होता है तो उसके आयतनमें कोई भेद नहीं पड़ता है—

ओ$_3$+२ पां नै+उ$_2$ ओ=ओ$_2$+नै$_2$ +पां ओ उ
१ आयतन १ आयतन

(५) निस्सरण की गति द्वारा निकाले गये घनत्वसे भी ओषोन के उपर्युक्त सूत्र का समर्थन होता है। हम पहिले लिख आये हैं कि दो वायव्योंके निस्सरणकी गतियों और उनके घनत्वोंके वर्गमूलोंमें व्युत्क्रम अनुपात होता है। हरिन् गस (जिसका घनत्व ज्ञात है ) और ओषोन की निस्सरण गतियों की तुलना करने पर यह पता चला है कि ओषोनका घनत्व २४ अर्थात् ओषजनके घनत्वका १½ गुना है। इससे स्पष्ट है कि ओषोनका सूत्र ओ$_3$ है।

ओषोन द्रवीभूत भी किया गया है। द्रव ओषोन का रङ्ग नीला होता है और इसका क्वथनांक—११८ श है। यदि शीघ्रतासे गरम करें तो इसमें विस्फुटन होने लगता है। गरम करने से यह ओषजनमें परिणत होने लगता है और बहुत सा ताप जनित होता है। उससे तापक्रम इतनी शीघ्रता से बढ़ने लगता है कि अन्तमें विस्फुटन होने लगता है।

---

# ग्यारहवां अध्याय

## गन्धक और गन्धिद

(Sulphur and Sulphides)

### प्राप्ति स्थान




वर्त्त संविभागके छठे समूहमें ओषजनके बाद गन्धकका स्थान है। गन्धकके विषयमें आजसे ही नहीं अपितु अतीत कालसे ही लोगों को कुछ न कुछ ज्ञान अवश्य रहा है। उत्पन्न अथवा शान्त ज्वालामुखी पर्वतोंके समीपवर्ती स्थानोंमें यह स्वच्छ रूपमें प्राप्त हो सकता है। इसके अतिरिक्त, यह धातुओंसे संयुक्त भी पाया जाता है। दो प्रकार के यौगिक बहुधा पाये जाते हैं जिनमें गन्धककी मात्रा होती है।

१—गन्धिद, जैसे सीस गन्धिद, सीग, (गैलीना) पारद गन्धिद, पाग (सिनेवार), लोह गन्धिद, लोग$_2$ इत्यादि।

२—गन्धेत जैसे जिप्सम या खटिक गन्धेत, ख ग ओ$_4$ २ उ$_2$ओ तूतिया या ताम्रगन्धेत, ताग ओ$_4$ ५ उ$_2$ ओ; कसीस अर्थात लोहसगन्धेत, लो ग ओ$_4$. ७ उ$_2$ ओ; ग्लौबर लवण, या सैन्धक गन्धेत सै$_2$ ग ओ$_4$ १० उ$_2$ ओ।

बहुतसे खनिज-स्रोतोंके जलमें एक वायव्य घुला होता है जिसे उदजन गन्धिद, उ$_2$ ग कहते हैं। यह उदजन और गन्धकसे युक्त यौगिक है।

ज्वालामुखी पर्वतों पर गन्धक पाया जाता है। यह गन्धक वास्तवमें दो वायव्योंकी प्रक्रियासे उत्पन्न होता है। भूमिके अन्दरसे उदजन गन्धिद उ$_2$ ग और गन्धक द्विओषिद ग ओ$_2$ नामक वाष्प ऊपर आती हैं और इन दोनों में निम्न प्रकार संयोग होता है:—

२ उ$_2$ ग + ग ओ$_2$ = २ उ$_2$ ओ + ३ ग इस प्रकार गन्धक उपलब्ध होता है।

### गन्धकका शुद्धिकरण

खनिजोंसे प्राप्त गन्धकमें अनेक अशुद्धियाँ विद्यमान रहती हैं। इनके दूर करनेकी साधारण विधि यह है कि गन्धकको एक ढालू भट्टीके अन्दर गरम करते हैं, ऐसा करनेसे कुछ गन्धक तो गन्धक द्विओषिद वायव्यमें परिणत होकर उड़ जाता है पर अधिकांश गन्धक द्रवीभूत हो जाता है। भट्टी के एक विशेष छिद्र द्वारा यह द्रव गन्धक बाहर बहा लिया जाता है जहाँ यह ठण्डा होकर ठोसाकार हो जाता है। यह गन्धक साधारण उपयोग के लिये काफी स्वच्छ होता है।

यदि इसे औरभी अधिक स्वच्छ करना हो तो निम्न विधि का उपयोग किया जासकता है। गन्धक को एक विशेष भभकेमें आगसे गरम करते हैं। इसक

वाष्पें एक ईटोंकी ठण्डी कोठरीमें ठण्डीकी जाती हैं। यहाँ यह गन्धक ठोसाकार हो जाता है। इस कोठरीका तापक्रम यदि ११५° से कम हो तो गन्धक की वाष्पें शुद्ध पीले रवादार चूर्णकेसे रूप में जम जाती हैं। इस गन्धकको गन्धकका चूर्ण कहते हैं। यदि तापक्रम ११५° से ऊपर हो तो ये वाष्पें द्रवरूप में हो जायंगी, द्रव गन्धकको सांचोंमें ढालकर तैयार कर लिया जाता है। इस प्रकारके गन्धकको गन्धक की पथरी कह सकते हैं। चारों के व्यवसाय में बहुत सी ऐसी सामग्री प्राप्त होती है जिसमें गन्धक की पर्याप्त मात्रा होती है। आजकल बहुधा गन्धक इसीविधिसे व्यापारिक मात्रामें तैयार किया जाता है। इसविधि का अब प्रचार बढ़ रहा है और ज्वालामुखी के गन्धक की उपयोगिता कम हो रही है।

## गन्धक के बहुरूप

ओषोनका वर्णन करते हुए हम बहुरूपी शब्द का उपयोग करचुके है। ओषोन ओषजनका बहुरूपी पदार्थ है। इस प्रकारकी बहुरूपता ठोस पदार्थों में औरभी अधिक पाई जाती है। गन्धक कई रूपक/ उपलब्ध हो सकता है। इनका वर्णन अब यहा किया जावेगा।

(१) साधारण ज्वालामुखीगन्धक—यह बड़े बड़े अष्टफलीय सम चतुर्भुजिक सुन्दर रवों के रूप में होता है।

(२) सूच्याकार गन्धक—यह भी रवेदार गन्धक होता है। इसको इस प्रकार बनाया जा सकता है। मिट्टीकी एक घड़ियामें साधारण गन्धक लो। इसे दग्धकसे गरम करो। जब यह पूर्ण रूपसे पिघल जाय तो घड़ियाको लौ से हटा लो और ठण्डा होने दो। थोड़ी देरमें अब गन्धकके ऊपर एक पपरी जम जायगी। पर पपरीके नीचे का कुछ गन्धक अब भी द्रव ही होगा। पपरीमें सुई से दो छेद कर दो और घड़िया को उलट कर अन्दर के द्रव गन्धकको शीघ्रता से निकाल दो। थोड़ीही देर में पपरीके छेदोंमेंसे देखनेसे पता चलेगा कि अन्दर सुइयोंके आकारके कुछ सुन्दर पारदर्शक रवे हैं। यह रवे अस्थायी होते हैं। २४ घंटे के बाद ये अपार दर्शक हो जायंगे और पहले प्रकारके ज्वालामुखी रवे में परिणत हो जायँगे। गन्धककी ठोस सुइयों को तोड़कर सूक्ष्म दर्शक यन्त्रसे देखनेपर पता चलेगा कि रवे भी अब ज्वालामुखी रवों के समान अष्टफलीय सम चतुर्भुजी होगये हैं। साधारण गन्धक का गुरुत्व २.०५ होता है पर सूच्याकार गन्धक का १.९६ ही होता है। साधारण गन्धक का द्रवांक ११४°.५ है पर इसका १२० है।

(३) लचलचा गन्धक—कुछ गन्धक को परख नली में गरम करो। पिघल जाने के पश्चात् भी इसे और गरम करो जब तक गन्धक का पीला स्निग्ध द्रव विल्कुल गहरा लाल ठोस सा न हो जाय। २२०° तापक्रम के लगभग यह काला पड़ जायगा। इसको यदि ठण्डे पानी में धार के रूप में छोड़ें तो रबर के समान लचलचा चपचपा पदार्थ प्राप्त होगा। इसे लचलचा गन्धक कहते हैं। खींचकर इसके तार बनाये जा सकते हैं। पर थोड़ी ही देर में इसका रंग पीला पड़ने लगता है और यह भंजनशील हो जाता है। इस प्रकार यह भी साधारण गन्धक में परिणत हो जाता है।

## गन्धक के गुण

गन्धक पीले रंग का ठोस पदार्थ होता है। यह ४४४.५° शपर उबलने लगता है, और इसकी वाष्पों का रंग घोर लाल होता है ये वाष्पें अधिक गरम करने पर पीली पड़ जाती हैं। ये ठंडी करके स्रवित की जा सकती है। जब गन्धक खुला गरम किया जाता है तो इसमें आग लग जाती है और यह नीली लपक से जलने लगता है। यह प्रक्रिया शुद्ध ओषजन में अधिक तीव्रतासे होती है। गन्धकके जलनेसे गन्धक द्विओषिद, ग ओ$_2$, बनता है जो बेरंग का वायव्य है। इसमें बड़ी तीक्ष्ण गन्ध होती है। गन्धक

जल में अघुल है पर मद्य में थोड़ा सा घुल जाता है कर्बन— द्वि गन्धिद में यह पूर्णतः घुलनशील है।

## उदजन गन्धिद उ२ ग

यदि गोलाकार नलिका में जलते हुये गन्धक के ऊपर उदजन वायव्य प्रवाहित किया जाय, तो एक या दो प्रतिशतक के लगभग मात्रा में उदजन गन्धक से संयुक्त होकर उदजन गन्धिद नामक वायव्य बनावेगा। छन्ना कागज को सीससिरकेत के घोल में भिगोकर उदजनगन्धिद गैस के सामने लाने से इसका रंग काला पड़ जायगा क्योंकि सीसगन्धिद काला होता है—

उ२ ग + सीस सिरकेत = सी ग + सिरकाम्ल
(सीस गन्धिद)

उदजन गन्धिद के पहिचान के लिये यह विधि बहुत ही उत्तम है।

उदजन गन्धिद बनाने की विधि—१ किसी धातु-गन्धिद के ऊपर अम्ल के संयोग करने से उदजन गन्धिद वायव्य बहुत सरलता से उपलब्ध हो सकता है। यह धातु गन्धिद जिनका वर्णन आगे दिया जायगा, खनिज पदार्थों के रूप में प्राप्त होते हैं और धातुओं को गंधक के साथ पिघला कर भी बनाये जा सकते हैं। उदजन गन्धिद बनानेके लिये लोह गन्धिद, लोग, और गन्धकाम्लका बहुधा उपयोग किया जा सकता है। गन्धिदके ऊपर हलका गन्धकाम्ल छोड़नेसे यह वायव्य बहुत शीघ्रतासे निकलने लगता है। गन्धकाम्लके स्थानमें उदहरिकाम्ल भी लिया जा सकता है। प्रक्रियायें इस प्रकार हैः—

लो ग + २ उ ह = लो ह२ + उ२ ग

लो ग + उ२ ग ओ४ = लो ग ओ४ + उ२ ग

इस प्रकार उदहरिकाम्लके साथ लोह हरिद, लोह२, और गन्धकाम्लके साथ लोह गन्धेत, लो ग-ओ४, बनता है।

इस गैसको अधिक मात्रामें बनानेके लिये एक विशेष यन्त्र बनाया गया है। जिसे 'किप्स का यन्त्र' कहते हैं। इससे लाभ यह है कि जिस समय जितना उदजन गन्धिद चाहिये, बना लिया जा सकता है, और शेष बचा हुआ अम्ल और गन्धिद व्यर्थ नहीं होता है। इसमें काँचके तीन गोले होते हैं। नीचे के दो गोले एक नलिकादार गर्दनसे जुड़े होते हैं और तीसरे गोलेकी लम्बी नली दूसरे गोलेके मुँहमें ठीक जम कर बैठ जाती है। इस ऊपर वाले गोलेकीनली इतनी लम्बी होती है कि यह सब से नीचेके गोलेकी पेंदीके लगभग पहुँचजाती है। बीच वाले गोलेमें लोह-गन्धिदके टुकड़े रखते हैं, ऊपर वाले गोलेके मुँहमें कीप लगा कर हल्का गन्धकाम्ल नीचेके गोलेमें तब तक छोड़ते हैं, जब तक नीचेका गोला पूरा न भर जाय और कुछ गन्धकाम्ल लोह गन्धिदके ऊपर न आजाय। बीचके गोलेमें एक सूराख होता है, जिस में एक पेंचदार नलिका लगी होती है। उदजन गन्धिद इसी पेंचके खोलनेसे बाहर निकलने लगता है और जब गैसकी आवश्यकता न हो तो पचको बन्द करदेते हैं। जो कुछ गैस अन्दर जमा हो जाती है उससे दबावके कारण गन्धिदके ऊपरका अम्ल नली द्वारा होकर ऊपरके अम्लमें पहुँच जाता है। इस प्रकार गन्धिद अम्लके प्रभावसे बच जाता है। इस प्रकार जब जितनी गैसकी आवश्यकता हो तब उतनी हा गैस बना ली जाती है और शेष गन्धिद बिना परिवर्तित हुए ही बच रहता है।

२—यह गैस पूर्णतः शुद्ध नहीं होती है क्योंकि खनिज लोहगन्धिदमें बहुत सी और अशुद्धियाँ विद्यमान रहती हैं। लोह गन्धिद में लोहके चूर्ण भी विद्यमान रहते हैं जो अम्ल द्वारा उदजन उत्पन्न करते हैं। इस प्रकार उदजन गन्धिद वायव्यके साथ थोड़ा सा उदजन वायव्य भी मिला होता है जिसका अलग करना अत्यन्त कठिन है।

यदि पूर्णतः शुद्ध उदजन गन्धिद बनाना हो तो खनिज आञ्जन-गन्धिद, आ२ग३ और उदहरिकाम्लका उपयोग करना चाहिये। यह गन्धिद पूर्णतः शुद्ध होता है। इस प्रक्रियाके लिये गन्धिदको अम्लके साथ

गरम करनेकी आवश्यकता होती है। यह प्रक्रिया इस प्रकार है:—


आ$_2$ ग$_3$ + ६ उह = २आह$_3$ + ३ उ$_2$ग

उदजन गन्धिदके गुण—यह बेरंगका वायव्य है। इसका स्वाद मीठा सा होता है। इसमें सड़े अण्डोंके समान तीक्ष्ण और कटु दुर्गन्ध होती है। यह विषैला होता है और यदि शुद्ध अवस्थामें सूँघ लिया लिया जाय तो मूर्च्छना पैदा कर देता है, बहुत देर तक सूँघने से मृत्यु तक हो सकती है। इस हेतु किप्स-यन्त्र को या तो बन्द अलमारी या खुली हवामें रखना चाहिये।

उदजन गन्धिद वायव्य को एक बेलनमें गरम पानीके ऊपर संचित करो। बेलनके मुँहके पास एक दियासलाई जला कर लाओ। गैस नीली लपकसे जलने लगेगी। इस प्रक्रियामें उदजन-गन्धिद वायुके ओषजन से संयुक्त होता है। इसका उदजन पानीमें परिणत हो जाता है, और कुछ गन्धक का गन्धक द्विओषिद बन जाता है। प्रक्रियायें इस प्रकार हैं:—


२ उ$_2$ग + ओ$_2$ = २ उ$_2$ओ + २ ग ...(१)


२ उ$_2$ग + ३ ओ$_2$ = २ उ$_2$ओ + २ ग ओ$_2$ ...(२)

अन्य वायव्योंके समान इस वायव्य का भी द्रवीकरण हो सकता है। अकेले दबावसे या तापक्रम के कम करने से ही यह द्रव हो जाता है। अगर यह —६२° तक ठंडा किया जाय तो यह बेरंगका द्रव हो जायगा। पर तापक्रम —८५° कर देने से यह बर्फके समान ठोस हो जाताहै। केवल दबावसे द्रवीभूत करनेके लिये १७ वायु मंडल ( वाता वरण )दबावकी आवश्यकता होगी।

## गन्धिद

यह पहिले लिखा जा चुका है कि लोह चूर्णको गन्धकके पीले चूर्ण के साथ गरम करनेसे लोह गन्धिद बनता है। इसी प्रकार तांबेके बुरादे, और गन्धक चूर्णके मिश्रणको गरम करनेसे ताम्र गन्धिद, ताग, बनता है। यह काले रंग का होता है।

गन्धक और ओषजनके यौगिकोंमें बहुत समता है। जिस प्रकार धातु ओषजनसे संयुक्त होकर ओषिद बनाते हैं उसी प्रकार गन्धक उससे संयुक्त होकर गन्धिद बनाते हैं। नीचेकी सारिणीमें ओषिदों और गन्धिदोंके रूप की समता प्रदर्शित की जाती है।

ओषिद—उ$_2$ओ, क ओ$_2$, स्फु$_2$ ओ$_5$ पां उ ओ, ख ओ, लो ओ।

गन्धिद—उ$_2$ ग, कग$_2$ स्फु$_2$ ग$_5$, पां ग उ, ख ग, लो ग

गन्धिदोंको उदजन गन्धिद नामक क्षीण अम्ल का लवण भी माना जा सकता है। जिस प्रकार उदहरिकाम्ल और खटिक उदौषिद मिल कर खटिक हरिद बना सकते हैं उसी प्रकार उदजन गन्धिद और खटिक उदौषिद मिलकर खटिक गन्धिद बना सकते हैं।


ख (ओ उ)$_2$ + २ उह = ख ह$_2$ + २ उ$_2$ओ


ख (ओ उ)$_2$ + उ$_2$ ग = ख ग + २ उ$_2$ ओ

गन्धक ऋणात्मक द्विशक्तिक है, यह भिन्न भिन्न-शक्तिक तत्त्वों से यौगिक निम्न प्रकार बनाता है—


पां$_2$ ग, ख ग, स्फ$_2$ ग$_3$, स्फु$_2$ ग$_5$

खनिजों के रूप में बहुत से गन्धिद उपलब्ध होते हैं। जैसे गेलीना, सीग; सिनेबर, पा ग; दस्तम् ब्लैंडी द ग; लोह पाइरायटीज़, लोग$_2$; ताम्र पाइरायटीज़, ता$_2$ ग; लो$_2$ ग$_3$; इत्यादि।

प्रयोगात्मक रसायनकी विश्लेषिक परीक्षाओंमें गन्धिदोंका बड़ा उपयोग होता है। धातुओं को कई समूहों में विभक्त किया गया है। पारदम्, सीसम् विशद, ताम्रम्, संदस्तम्, आञ्जनम्, संक्षोणम् और वङ्गम् धातुओं के घुलनशील लवणों के घोल में थोड़ा सा हल्का उदहरिकाम्ल डाल कर उदजन गन्धिद वायव्य प्रवाहित करनेसे केवल इन धातुओंके गन्धिदों का ही अवक्षेप प्राप्त होगा, अन्य का नहीं। ये अवक्षेप भिन्न भिन्न रंगों के होते हैं जैसा कि नीचे दिया जाता है।

पारद गन्धिद, पा ग—आरम्भ में कुछ पीला पर फिर काला हो जाता है।

# बारहवां अध्याय

## गन्धकके ओषिद और अम्ल



गत अध्यायमें गन्धकके कुछ गुणों और उदजनगन्धिदके विषय में लिखा जा चुका है। गन्धक ओषजनसे संयुक्त हो कर भिन्न भिन्न प्रकारके यौगिक बनाता है। इन यौगिकों में से गन्धक-द्विओषिद, गओ$_2$ और गन्धक-त्रिओषिद, गओ$_3$, अधिक उपयोगी हैं। इनका ही वर्णन अब यहां दिया जावेगा।

### गन्धक द्विओषिद, गओ$_2$

गन्धक द्विओषिद का थोड़ा बहुत ज्ञान तो बहुत दिनों से लोगोंको है पर सबसे प्रथम प्रीस्टले (सं० १७३१ वि० ) ने इसे शुद्ध रूपमें प्राप्त किया था। यह तीव्र गन्धकाम्ल, उ$_2$ गओ$_4$ को, जिसका वर्णन आगे दिया जावेगा, पारद के साथ गरम करके प्राप्त किया गया था। सं० १८३४ वि०में फ्रेञ्च वैज्ञानिक लवाशिये ने इसका संगठन निश्चित किया। इसका सूत्र गओ$_2$ है।

जब गन्धक वायु में जलाया जाता है तो यह पिघलने लगता है, और फिर ज्यों ज्यों तापक्रम में वृद्धि होती है, धीरे धीरे यह जलने लगता है। इस समय यदि अंधेरे में देखा जाय तो इसमें हलकी सी दीप्ति प्रत्यक्ष होगी। इसका कारण यह हैकि २३०°श तापक्रमके लग भग गन्धककी वाष्पों का ओषदीकरण होने लगता है। ३६३° के निकट गन्धक में आग लग जाती है और यह नीली लपक से जलने लगता है। इस समय कुछ गन्धक द्विओषिद गओ$_2$ और कुछ गन्धक त्रिओषिद गओ$_3$ जनित होता है।

गन्धक द्विओषिद के बनाने की मुख्य विधियाँ नीचे दी जाती हैं।

(१) प्रयोग शालाओं के उपयोग के लिये गन्धक द्विओषिद ताम्रके छीलन या चूर्ण और संपृक्त गन्धकाम्ल को गरम करके बनाया जाता है। एक कुप्पी में ताम्र चूर्ण ( छीलन ) रखो और उसके ऊपर संपृक्त गन्धकाम्ल डालदो। कुप्पीके मुंह मे एक काग लगाओ जिसमें दो छेद हों। एक छेद में पेंचदार कीप और दूसरे में वाहक नली लगादो। पेंचदार कीप में गन्धकाम्ल और भर दो कुप्पी को वाष्प कुंडी पर सावधानी से गरम करो। जब गन्धक द्विओषिद निकलने लगे तो फिर धीरे धीरे गरम करो तक सूँघने सौंस का वेग नियमित रहसके। इसको गैस भरने के बेलनों में भरलो अथवा पानी में प्रवाहित करके संपृक्त घोल बना लो। यह पानी में काफी घुलन शील है।

इस प्रयोगकी प्रक्रिया इस प्रकार है—

$ता + २ उ_२ गओ_४ = ता ग ओ_४ + २उ_२ओ + गओ_२$

२. ताम्रके स्थानमें पारद, अथवा रजत का भी उपयोग किया जासकता है। इन धातुओंको तीव्र गन्धकाम्ल के साथ गरम करनेसे भी $गओ_२$ प्राप्त हो सकता है।

$पा + २उ_२गओ_४ = पा गओ_४ + २उ_२ओ + गओ_२$

$२र + २उ_२गओ_४ = र_२ गओ_४ + २उ_२ओ + गओ_२$

३. कोयलेको तीव्र गन्धकाम्लके साथ गरम करनेसे कोयला कर्बन द्विओषिदमें परिणत होजायगा और गन्धक द्वि-ओषिद प्राप्त होजायगा—

$क + २उ_२गओ_४ = २ गओ_२ + क ओ_२ + २उ_२ओ$

४. यदि यह वायव्य व्यापारिक मात्रामें उत्पन्न करना हो तो गन्धक या लोह पाइरायटीज़, $लोग_२$, को गरम करना चाहिये। गन्धकाम्लके बनानेमें इस विधि का उपयोग किया जाता है जिसका वर्णन आगे दिया जावेगा।

५. गन्धक और तीव्र गन्धकाम्ल को साथ साथ गरम करनेसे शुद्ध गन्धकद्विओषिद बनाया जा सकता है:—

$ग + २उ_२ गओ_४ = ३गओ_२ + २उ_२ओ$

६. गन्धितों और अर्धगन्धितों को तीव्र गन्धकाम्लके साथ गरम करनेसे भी गन्धकद्विओषिदकी शुद्ध मात्रा प्राप्त होसकती है। सैन्धक अर्धगन्धित $सै\text{-}उगओ_३$ इस कामके लिये अत्यन्त उपयोगी है:—

$सै उ गओ_३ + उ_२ ग ओ_४ = सै उगओ_४ + उ_२ ओ + गओ_२$

सैन्धक गन्धित, $सै_२ गओ_३$ के उपयोग करनेमें प्रक्रिया निम्न प्रकार होगी—

$सै_२ ग ओ_३ + उ_२गओ_४$
$= सै_२गओ_४ + उ_२ओ + ग ओ_२$

गन्धकद्विओषिदके गुण—यह कटु दुर्गन्ध वाला नीरंग विषैला वायव्य है। गन्धकके जलानेमेंजो दुर्गन्ध प्रतीत होती है वह इसी वायव्य के कारण है। यह वायुकी अपेक्षा २·२६४ गुणा भारी है। यह किसी वस्तुके जलनेमें साधक नहीं होता है। पांशुजम् धातु इसमें जल उठती है। निम्न प्रक्रिया इस जलउठनेका कारण है:—

$४ पां + ३गओ_२ = पां_२गओ_३$ ( गन्धित ) $+ पां_२ ग_२ ओ_३$ ( गन्धकीगन्धेत )

यह वायव्य जलमें बहुत घुलनशील है। $0^\circ$ श तापक्रम पर १ भाग ( आयतनसे ) जलमें यह ८० भागके लगभग घुलजाता है। पर यह पारद के ऊपर संचित किया जा सकता है। रोगाणुनाशक होनेके कारण यह ओषधिके रूपमें उपयुक्त होता है।

अन्य वायव्योंकी अपेक्षा यह वायव्य अधिक सुगमतासे द्रवीभूत किया जा सकता है। तापक्रमको केवल $८^\circ$श तक ठंडा करनेसे ही यह द्रव हो जायगा अथवा १·५३ वातावरण दबाव डालनेसे तो यह $0^\circ$श पर भी द्रवीभूत हो सकता है। इस प्रकार यदि कुप्पीमें बनते हुए गन्धक द्विओषिदको द्रावक मिश्रण में रखी हुई कांचकी चक्करदार नलीमें प्रवाहित किया

जाय तो यह द्रवीभूत हो जायगा। द्रावक मिश्रण (freezing mixture) २ भाग बर्फ में १ भाग साधारण नमक मिलाकर बनाया जाता है। इस मिश्रण द्वारा तापक्रम —१८ श तक कम किया जा सकता है।

द्रव गन्धक द्विओषिद नीरंग पदार्थ है जिसका क्वथनांक —८° है। यदि तापक्रम —७६ कर दिया जाय तो यह पारदर्शक ठोस पदार्थ हो सकता है।

संगठन—विशेष प्रकारके आयतन मापकमें ओषजन भर कर उसमें गन्धक जलाकर यह प्रदर्शित किया जा सकता है, कि उसी दबाव पर जो आयतन ओषजन का था वही आयतन उतने ओषजनसे जनित गन्धकका द्विओषिदका होगा। इससे स्पष्ट है कि गन्धक द्विओषिदमें अपने आयतनके बराबर ही ओषजनका आयतन है। यह भी मालूम किया गया है कि यह वायव्य उदजनकी अपेक्षा ३२ गुणा भारी है। अतः २२·४ लिटर गैसका भार ३२×२ = ६४ ग्राम हुआ। पर इतने ही ओषजनका भार ३२ ग्राम होता है। अतः इस वायव्यमें शेष ३२ ग्राम (६४ — ३२ = ३२) गन्धक हुआ। इस प्रकार इसके एक अणुमें गन्धकका एक परमाणु है जिसका परमाणु भार ३२ है और दो परमाणु ओषजनके हैं। इस प्रकार इसका सूत्र ग ओ₂ हुआ।

गन्धसाम्ल (Sulphurous Acid)— उ₂गओ₃ यह कहा जा चुका है कि गन्धक द्विओषिद जलमें घुलनशील है। यह जलीय घोल नील द्योतक पत्रको लाल कर देता है। इस प्रकार यह प्रतीत होता है कि जलमें कोई अम्ल विद्यमान है। वास्तवमें गओ₂ जलके संसर्ग से निम्न प्रक्रियाके अनुसार गन्धसाम्ल बनाता है—



ग ओ₂ + उ₂ ओ = उ₂ ग ओ₃

यदि अम्लीय घोल को गरम किया जाय तो गओ₂ फिर निकलने लगेगा।



उ₂गओ₃ = उ₂ओ + गओ₂

यह अम्ल निर्बल अम्ल है। यदि ५° श तापक्रम पर जल इस वायव्य द्वारा संपृक्त कर दिया जाय तो एक रवेदार-पदार्थ जमा होने लगेगा जिसे गन्धसाम्ल का उदेत (hydrate) कहते हैं।



गन्धित—(Sulphites) अन्य अम्लों के समान यह अम्ल भी लवण बनाता है। इन लवणों को गन्धित कहते हैं। जैसे गन्धसाम्ल और दाहकक्षार, सैन्धक उदौषिद के संसर्ग से सैन्धक गन्धित —

२ सै ओउ + उ₂ गओ₃ = सै₂ ग ओ₃ + २उ₂ओ

एक बात ध्यान रखने योग्य है। गन्धसाम्ल में उदजन के दो परमाणु ऐसे हैं जिन्हें हम धनात्मक मूलों द्वारा स्थापित कर सकते हैं। पर यह आवश्यक नहीं है कि दोनों उदजन स्थापित हो ही जायँ। ऐसा भी होगा कि कभी कभी १ उदजन के स्थान में तो सैन्धकम् आदिका एक अणु आ जाय पर दूसरा उदजन अपरिवर्तित रह जाय। जिस अम्लमें इस प्रकार दो स्थापनीय उदजन परमाणु होते हैं उन्हें द्विभस्मिक (dibasic) कहते हैं। निम्न सूत्रों द्वारा गन्धसाम्ल द्वारा प्रदत्त अर्धगन्धित और गन्धितों का भेद स्पष्ट है—



उ/उ > गओ₃ — गन्धसाम्ल; सै/उ > गओ₃ या सैउगओ₃ — सैन्धकअर्धगन्धित; सै/सै > गओ₃ — सैन्धकगन्धित

सैन्धक अर्ध गन्धित को अम्ल सैन्धक गन्धित कहते हैं। अर्द्ध गन्धित का अम्लीय मूल-उगओ₃′ एक-शक्तिक है, पर गन्धितों का अम्लीयमूल-गओ₃″ द्विशक्तिक है। इनमें विद्युत् पृथक्करण निम्न प्रकार होता है।



सैउगओ₃ ⇌ सै′ + उगओ₃′

अर्धगन्धित



सै₂गओ₃ ⇌ २सै′ + गओ₃″

गन्धित

खटिकगन्धित और अर्धगन्धित निम्न प्रकार प्रदर्शित किये जावेंगे।



ख=गओ₃ (गन्धित); उ/ख > गओ₃ / उ > गओ₃ (अर्धगन्धित)

यह अर्धगन्धित रोगाणुनाशक-क्रियाओं में अधिक उपयुक्त होते हैं। पांशुज और सैन्धक गन्धित और अर्धगन्धित दोनों फोटोग्राफी के काम में भी उपयोगी सिद्ध हुए हैं।

### गन्धकत्रिओषिद ग $ओ_३$

बनाने की विधियां :—

( १ ) यदि किसी नली में रक्त तप्त ( ५०० श ) परगैल्यम् स्पंज अथवा परगैल्यिद एस्बेस्टसके ऊपर गन्धक द्विओषिद ग $ओ_२$ और ओषजनका मिश्रण प्रवाहित किया जाय तो गन्धक त्रिओषिद तक सूँघने वाला तीव्र वायव्य प्राप्त होता है जिसमें घनी श्वेत वाष्पें होती हैं :—

$$२ ग ओ_२ + ओ_२ = २ ग ओ_३$$

यह त्रिओषिद यदि द्रावक मिश्रणमें प्रवाहितकर ठंडा किया जाय तो श्वेत रेशमी सुइयोंके आकारके लम्बे सुन्दर रवे प्राप्त होंगे। इनके प्राप्त करनेके लिये यह परमावश्यक है कि यन्त्रका प्रत्येक भाग शुष्क होना चाहिये। यदि थोड़ी सी भी नमी होगी तो द्रव गन्धकाम्ल बना जायगा।

( २ ) गन्धक द्विओषिद और ओषोन $ओ_३$के मिलनेसे एक दम त्रिओषिद बन सकता है:—

$$३ ग ओ_२ + ओ_३ = ३ ग ओ_३$$

( ३ ) तीव्र गन्धकाम्लमें स्फुर पंचौषिद मिला कर गरम करनेसे भी यह प्राप्त हो सकता है। स्फुर पंचौषिद गन्धकाम्लमेंसे जलका एक अणु पृथक् कर लेता है :—

$$उ_२ ग ओ_४ + स्फु_२ ओ_५ = ग ओ_३ + २उस्फु ओ_३$$

( ४ ) नार्डहौसनके गन्धकाम्लको सावधानीसे स्रवित करनेसे भी यह प्राप्त हो सकता है। वस्तुतः नार्डहौसनका गन्धकाम्ल गन्धकाम्ल और गन्धक त्रिओषिदका सम्मिश्रण होता है।

ग $ओ_३$ के गुण—यह दो प्रकारका होता है—एक तो द्रव जिसका क्वथनांक ४४·५२° है। ठोस होने पर इसके पारदर्शक रवे प्राप्त होते हैं जिनका द्रवांक १६·८° है। इसका घनत्व २०° पर १·९२५५ है। यही त्रिओषिद यदि थोड़ेसे जल कण की ( नमी में ) विद्यमानता में कुछ समय के लिये रख छोड़ा जाय तो एसबेस्टस के समान रेशमी रवे बन जायँगे। इसे दूसरे प्रकार का गन्धक त्रिओषिद कह सकते हैं। ५०° श तक गरम करनेसे यह फिर पहले प्रकारके गन्धकत्रिओषिदमें परिणत हो जायगा।

संगठन—जब गन्धकत्रिओषिद रक्तत प्तनलिकामें प्रवाहित किया जाता है तो बराबर आयतनका गन्धक द्विओषिद और आधे आयतनका ओषजन जनित होता है। इस वायव्यका वाष्प घनत्व ४० है अतः परमाणुभार ८० और इस प्रकार सूत्र ग $ओ_३$ हुआ।

$$२ ग ओ_३ = २ ग ओ_२ + ओ_२$$

२ आय॰    २आय॰    १ आय॰

### गन्धकाम्ल $उ_२$ ग $ओ_४$

गन्धकाम्लके समान अधिक उपयोगी अम्ल कोई भी नहीं है। इसकी उत्पत्ति पर ही अन्य अम्लों की उत्पत्ति निर्भर है। जो देश जितना ही अधिक यह अम्ल उत्पन्न कर सकेगा उतनीही उसकी अधिक वृद्धि होगी।

गन्धकाम्ल की उत्पत्ति के लिये ४ पदार्थों की आवश्यकता है।

(१) गन्धक द्विओषिद ग $ओ_२$

(२) भाप

(३) वायु

(४) नोषिकाम्ल की वाष्पें

इन चारों का मिश्रण एक बड़े कमरे में जिसका फर्श और अस्तर सीसम् का हो प्रवाहित किया जाता है।

प्रक्रियायें इस प्रकार सुगमता से समझी जा सकती हैं। गन्धक द्विओषिद जल वाष्प से संयुक्त हो कर पहले गन्धकाम्ल बनाता है.—

$$उ_२ ओ + ग ओ_२ = उ_२ ग ओ_३$$

यह गन्धसाम्ल वायुके ओषजन द्वारा ओषदीकरणको प्रक्रियासे गन्धकाम्लमें परिणत हो जाता है।

उ₂ ग ओ₃ + ओ = उ₂ ग ओ₄

देखनेमें तो ये प्रक्रियायें बहुत ही सरल ज्ञात होती हैं पर व्यापारिक सफलता प्राप्त करनेके हेतु यह इतना सुगम कार्य नहीं है। यह ओषदीकरण वायुमंडलमें बहुत धीरे धीरे होता है।

इस प्रक्रिया को सफलीभूत बनाने के हेतु नोषिकाम्ल का आश्रय लिया जाता है। इनकी प्रक्रियायें आगे लिखी जांयगी।

(क) गन्धक अथवा लोह पाइरायटीजको जला कर गन्धक द्विओषिद बनाया जाता है।

(ख) चिली के शोरे, सैन्धक नोषेत सै नो ओ₃ पर गन्धकाम्लके प्रभाव में नोषिकाम्ल उ नो ओ₃ बनाया जाता है—

उ₂ ग ओ₄ + २ सै नो ओ₃ = २ उ नो ओ₃ + सै₂ ग ओ₄

(ग) गन्धक द्विओषिद ग ओ₂ और नोषिकाम्लका मिश्रण साथ साथ प्रवाहित किया जाता है जिससे नोषिकाम्ल का निम्न प्रकार अवकरण होता है।

ग ओ₂ + २ उ नो ओ₃ = उ₂ ग ओ₄ + २ नो ओ₂

नो ओ₂ + ग ओ₂ + उ₂ ओ = उ₂ ग ओ₄ + नो ओ

इस प्रकार गओ₂ का गन्धकाम्ल बनता है और नोषिक ओषिद, नो ओ, आगे काम आता है।

(घ) नोषिक ओषिद वायुके ओषजनसे तत्क्षण संयुक्त होकर फिर नोषजन द्विओषिद अथवा नो₂ओ₄ में परिणत हो जाता है—

२ नो ओ + ओ₂ = २ नो ओ₂

२ नो ओ + ओ₂ = नो ओ₄

(ङ) यह नो ओ₂ फिर पूर्ववत् गन्धकद्विओषिदसे प्रक्रिया करके गन्धकाम्ल बना देता है—

नो ओ₂ + ग ओ₂ + उ₂ ओ = उ₂ ग ओ₄ + नो ओ

इस प्रकार यह प्रक्रिया लगातार होती रहती है और आरम्भमें थोड़ेसे ही नोषिकाम्लकी आवश्यकता होती है। नोषिकाम्लको वाष्पका काम गन्धक द्विओषिदके वायुके ओषजन द्वारा ओषदीकरण करानेका है। वायुमंडलका जो ओषजन सीधी तरहसे ग ओ₂ से संयुक्त नहीं होता था वह इस टेढ़ी प्रक्रिया द्वारा उपयुक्त हो जाता है।

यदि भापका उपयोग इस प्रक्रियामें न किया जाय तो एक प्रकारके श्वेत रवे प्राप्त होते हैं, जिनका सूत्र उ ग ओ₅ (नो ओ₂) है। इसे सीस-कक्ष शेषक कहते हैं।

२ उ नो ओ₃ + २ ग ओ₂

$$= २\ ग\ ओ_2 < \begin{matrix} ओ\ उ \\ नो\ ओ_2 \end{matrix}$$

यह पदार्थ ऐसा गन्धकाम्ल ही समझना चाहिये जिसमें एक उदोषिल मूलक स्थानमें एक नोषो मूल—नो ओ₂ स्थापित कर दिया गया हो।

| $ग\ ओ_2 < \begin{matrix} ओ\ उ \\ ओ\ उ \end{matrix}$ | $ग\ ओ_2 < \begin{matrix} ओ\ उ \\ नो\ ओ_2 \end{matrix}$ |
|---|---|
| गन्धकाम्ल | श्वेतरवे |

जब इन रवों पर भाप प्रवाहित की जाती है तो गन्धकाम्ल और नोषसाम्ल (जिसमें लालवाष्पें निकलती हैं) बन जाता है—

$$ग\ ओ_2 < \begin{matrix} ओ\ उ \\ नो\ ओ_2 \end{matrix} + उ_2\ ओ$$

$$= ग\ ओ_2 < \begin{matrix} ओ\ उ \\ ओ\ उ \end{matrix} + उ\ नो\ ओ_2$$

गन्धकाम्ल नोषसाम्ल

गन्धकाम्लको व्यापारिक मात्रामें उपलब्ध करनेके हेतु यह परमावश्यक है कि सब वायव्यों—१. गन्धक द्विओषिद २. नोषिकवाष्पें, ३. वायु ४. भाप—का अनुपात ठीक रखा जाय। यदि कमरोंमें बहुत भाप प्रवाहित कर दी जायगी तो वे बहुत गरम हो जायँगे और उपलब्ध गन्धकाम्ल हलका भी पड़ जायगा।

यदि नोषिक वाष्प कम होगी तो गन्धकौषिदका ओषदीकरण भी पूर्णतः न होगा। यदि वायु आवश्यकता से अधिक प्रविष्ट करा दिया गया तो अन्य वायव्यों के हल्के पड़ जानेसे प्रक्रिया उचित तीव्रतासे न होगी। तात्पर्य्य यह है कि सब वायव्योंके अनुपात ठीक होने चाहिये।

एक लम्बी ऊंची चिमनी में वायु गरम किया जाता है। इसके झोंके से वायव्य मिश्रण (गन्धक द्विओषिद+वायु+नोषिक ओषिद) सीस धातुके कमरोंमें प्रवाहित किया जाता है। इस विधिमें वायुके [illegible] मिली हुई नोषसवाष्पें कमरोंके दूसरी ओर तक सूँघने से [illegible] लगती हैं और इस प्रकार व्यर्थ जाती हैं। अतः कमरोंके दूसरे सिरे पर एक मीनार बनाई जाती है जिसे गेलूजक-स्तम्भ कहते हैं। यहाँ ये लाल नोषस वाष्पें अभिशोषित हो जाती हैं। इस स्तम्भमें ठंडा तीव्र गन्धकाम्ल बूंद बूंद टपकता रहता है। यह गन्धकाम्ल नोषस वाष्पों द्वारा नोषीभूत होकर पूर्वोल्लेखानुसार गओ$_2$ ओउ नोओ$_2$ बन जाता है। यह नोषीभूत गन्धकाम्ल दूसरे स्तम्भमें जिसे ग्लोवर स्तम्भ कहते हैं टपकाया जाता है। इस ग्लोवर स्तम्भमें पाइरायटोज की भट्टीमेंसे जनित गन्धक द्विओषिद प्रवाहित होता रहता है। यह गओ$_2$ दो काम करता है। उपर्युक्त नोषीभूत गन्धकाम्लके साथ मिश्रित नोषस वाष्पोंको यह पृथक् कर देता है और साथ साथ सीस धातुके कमरेमें प्रविष्ट होनेसे पूर्व ही गरम गैसें ठण्डी पड़ जाती है। इसी समय हलका अम्ल पानीके दूर होजानेसे जो भापके रूपमें प्रविष्ट हुआ था धीरे धीरे संपृक्त हो जाता है। इस प्रकार यह गन्धकाम्ल की उत्तरोत्तर उत्पत्ति में सहायक होता है।

सीस-कमरेमें बना हुआ गन्धकाम्ल हलका होता है जिसका घनत्व १·६ है। इस अम्ल को संपृक्त करनेके लिये इसे सीसम् धातुके बने हुए कड़ाहों में गरम कर वाष्पीभूत करते हैं जब तक घनत्व १·७२ न हो जाय। इस अम्लका नाम 'तूतियेका भूरा तैल' तू-भू. तै. (B. O. V-Brown oil of vitriol) है। इसको और अधिक संपृक्त करनेके लिये सीसम् धातु के बर्तनोंका उपयोग नहीं किया जा सकता है क्योंकि अधिक संपृक्त अम्ल सीसम् को खा जाता है तू. भू. तै. को अतः परगौप्यम् अथवा काँचके बर्तन में वाष्पीभूत करना चाहिये। इस प्रकार प्राप्त अम्ल अधिक शुद्ध नहीं होता है। इसमें नोषस वाष्प और गन्धकद्वि ओषिद तो होता ही है पर लोह पायराइटीज में वर्तमान अशुद्धि संज्ञीणम् भी इसमें मिली होती है और साथ ही साथ सीसम् कमरों की और विशेषतः सीस कड़ाहों का कुछ सीस गन्धेत भी होता है। अतः शुद्ध अम्ल प्राप्त करनेके लिये इसे फिर स्रवित करना चाहिये। पहले ही स्रवित पदार्थमें सब उड़नशील अशुद्धियाँ होंगी, तत्पश्चात शुद्ध संपृक्त अम्ल होगा। इस अम्लमें नोषस वाष्प, संज्ञीणम् सीसम् आदि कुछ न होंगे और न कार्बनिक पदार्थ की ही अशुद्धियाँ होंगी।

## गन्धकाम्ल की संपर्क-विधि

( Contact Process of sulphuric acid )

आजकल व्यापारिक मात्रा में गन्धकाम्ल सम्पर्क विधि के उपयोग से बनाया जाता है। लोह पाइरायटीज को जलाकर ७ प्रतिशतक गओ$_2$, और १० % ओषजन और ८३ % नोषजन के मिश्रण को अत्यन्त सावधानी से धोकर, ठण्डा करके सुखा लेते हैं इस प्रकार वायव्यों के मिश्रण में से संज्ञीणम् और अम्ल एवं जल कण सभी पृथक कर लिये जाते हैं। इस गैस-मिश्रण को फिर लोहे की नलियों मे भरे हुए पर रौप्यिद एसबेस्टस पर प्रवाहित करते हैं जो बहुत जोरों से गरम किया जाता है। ३००°श ताप क्रम के लगभग गओ$_2$ और ओषजन में संयोग आरम्भ होता है। अब इसके बाद बाहर से गरम करनेकी कोई अवश्यकता नहीं होती है क्योंकि संयोग-प्रक्रिया द्वारा जनित तापही उत्तरोत्तर संयोगके हेतु समुचित होता है। गन्धक त्रिओषिद निम्न प्रकार बन जाता है:—



$$२गओ_2 + ओ_2 = २गओ_3$$

यह त्रिओषिद तीव्र गन्धकाम्ल में अभिशोषित किया जाता है और समय समय पर जल की आवश्यक

शै + २उ₂ओ = शै ओ₂ + २उ₂

यह दाहक क्षारोंके सम्पृक्त घोलोंमें घुलनशील है। सैन्धक कर्बनेत, पांशुज हरेत या नोषेत के साथ गरम करके पिघलाने पर शैलेतमें परिणित हो जाता है।

शै + २पां ओ उ + उ₂ ओ = पां₂ शै ओ₃ + २उ₂

शैलम प्लविन, नैलिन् और हरिन से संयुक्त होकर प्लविद आदि यौगिक देता है—

शै + २प्ल₂ = शै प्ल₄

## शैलउदिद या शैलेन (Siliciane)

शैलम् तत्त्व उदजनके साथ कई प्रकारके यौगिक देता है, जैसे शैलेनका चतुरुदिद, शै उ₄, (दारेन कउ₄ के समान), द्विशैलेन शै₂ उ₆ (ज्वलेन, क₂ उ₆ के समान) आदि। मगनीसम् चूर्ण और बालू या चूर्ण शैल ओषिद को साथ साथ घरियामें गरम करें तो मगनीसशैलिद, म₂शै, नामक यौगिक प्राप्त होता है जो उदहरिकाम्लके संसर्ग से शैलेन, अर्थात शैल चतुर-उदिद देता है—

म₂ शै + ४ उ ह = शै उ₄ + २ मह₂

शैलेन स्फुरिनके समान वायव्य है जो वायुके संसर्गसे ही जलउठता है और श्वेत धुएँके बादल उठने लगते हैं। प्रक्रिया में शैल ओषिद बनता है:—

शै उ₄ + २ ओ₂ = शै ओ₂ + २ उ₂ ओ

## शैलहरिद, और प्लविद

कहा जाचुका है कि शैलम् तत्त्व हरिन गैसके साथ गरम करने पर जलने लगता है। प्रक्रिया में शैलहरिद, शैह₄ बनता है। मननीसम् और शैल-ओषिद (बालू) के मिश्रण को हरिनके प्रवाहमें गरम करने पर भी यह हरिद मिल सकता है।

शै ओ₂ + २ म + २ ह₂ = शै ह₄ + २ मओ

इसी प्रकार हरिन्के स्थानमें अरुणिन् का उपयोग करने में शैलअरुणिद, शैरु₄ बन सकता है शैलहरिद उड़नशीलद्रव है जिसका घनत्व १.५२४ है, इसकाद्रवांक —७०° और क्वथनांक ५६.८° श है। जलमें इसे प्रवाहित करने से लसदार (gelatinons) शैलओषिद बनजाता है—

शै ह₄ + ४उ₂ओ = उ₄ + शै ओ₄ + ४ उ ह

या = २उ₂ओ + शै ओ₂ + ४ उ ह

शैलम् प्लविन् गैसमें जलने लगता है और शैलप्लविद, शै प्ल₄, बन जाता है। शैलओषिद और उदप्लविकाम्लके संसर्गसे भी यह बनता है। उद-प्लविकाम्लका काँच पर इसी गुणके कारण प्रभाव पड़ता है अर्थात् दोनोंके संसर्गसे काँच पर चिह्न पड़ जाते।

४ उ प्ल + शै ओ₂ = शै प्ल₄ + २ उ₂ ओ

खटिक प्लविद, ख प्ल₂ बालू और गन्धकाम्लके गरम करनेसे भी शैलप्लविद प्राप्त हो सकता है—

शै ओ₂ + २ ख प्ल₂ + २उ₂ ग ओ₄ =

शै प्ल₄ + २ ख ग ओ₄ + २उ₂ओ

शैल प्लविद नीरंग गैस है। यह जलके संसर्ग-से अति शीघ्र लसदार शैल ओषिद और उद-प्लव-शैलिकाम्ल, उ₂ शै प्ल₆ में परिणत हो जाता है—

३शै प्ल₄ + २उ₂ ओ = शै ओ₂ + २उ₂ शै प्ल₆

## शैल कर्बिद 'शै क'

५ भाग बालू और ३ भाग कोक कोयला-में थोड़ा नमक और लकड़ी का बुरादामिला कर विद्युत् भट्टी में १५५० – २२००°श तापक्रम तक गरम करने से शैल कर्बिद (या कर्बोरण्डम्) प्राप्त होता है—

शै ओ₂ + ३ क = शै क + २ क ओ

यह हीरेके समान ही कठोर पदार्थ है। इस पर आग का असरब हुत ही कम होता है अतः भट्टियोंके निर्माणमें इसका उपयोग किया जाता है। यह प्रत्येक अम्लमें अनघुल है। पिघले हुए सैन्धक क्षारमें वायु की विद्यमानतामें यह घुलता सैन्धक शैलेत बनाता है।

श क + ४ सै ओ उ + २ ओ$_2$ =
सै$_2$ क ओ$_3$ + सै$_2$ शै ओ$_3$ + २ उ$_2$ ओ

### शैलओषिद (Silica) शै ओ$_2$

बालू के रूपमें शैलओषिद बहुत पाया जाता है। बालूमें शैलओषिदके अतिरिक्त कुछ लोह कण भी विद्यमान रहते हैं। शैलओषिद दो रूपोंमें पाया जाता है—(१) रवेदार जैसे क्वार्ट्ज पत्थर आदि (२) चूर्ण। क्वार्ट्ज़के नीरग पारदर्शक सुन्दर रवे होते हैं। पर कभी कभी मांगनीज ओषिद की विद्यमानता के कारण इनमें हलका रंगभी आजाता है। सूक्ष्मदर्शक यन्त्र द्वारा देखनेमें ये रवे षट्भुजी त्रिपार्श्व प्रतीत होते हैं। ये अत्यन्त कठोर होते हैं और इनका घनत्व २६५ है।

ट्राईमाइट—दूसरे प्रकार का रवेदार शैलओषिद है। इसके रवे षट्भुजी पत्रके आकारके होते हैं। इनका घनत्व २'२ है।

ओषजन उदजन धौंकनीसे १७१०° तक गरम करने पर हरेक रूपका शैलओषिद पिघलने लगता है और विद्युत भट्टीमें यह २२३०°श पर उबलने लगता है। इस प्रकार पिघलनेसे यह काँचके समान नरम पड़ जाता है और इसके तार खींचे जासकते हैं, बोतल, कुप्पियाँ, गिलास आदि बनाये जा सकते हैं।

अगट आदि क़ीमती पत्थर शैलओषिदके चूर्ण रूप हैं। शैलओषिद उच्चतापक्रम और अत्यन्त दबाव पर जलमें घुल जाता है। इस घोलसे फिर यह धीरे धीरे पृथक् होने लगता है और चूर्ण शैलओषिद जम जाता है।

रासायनिकगुण—साधारणतः यह जलमें और उद-प्लविकाम्ल को छोड़कर यह सब अम्लोंमें अनघुल है। उदप्लविकाम्लके प्रभावसे यह शैल चतुर्प्लविदमें परिणत हो जाता है।

शै ओ$_2$ + ४ उप्ल = शै प्ल$_4$ + २ उ$_2$ ओ

यह दाहकक्षारोंमें घुल सकता है। सैन्धककर्बनेत और बालूके मिश्रण को साथ साथ पिघलानेसे सैन्धक शैलेत बन जाता है।

२ सै ओ उ + शै ओ$_2$ = सै$_2$ शै ओ$_3$ + उ$_2$ ओ
शै ओ$_2$ + सै$_2$ क ओ$_3$ = सै$_2$ शै ओ$_3$ + क ओ$_2$

सैन्धक गन्धेतके साथ भी उच्च तापक्रम पर शैल ओषिद को गरम करनेसे सैन्धक शैलेत बनता है—

शै ओ$_2$ + सै$_2$ ग ओ$_4$ = सै$_2$ शै ओ$_3$ + ग ओ$_3$

### शैलिकाम्ल (Silicic acids)

सैन्धक शैलेत में अम्ल छोड़ने से शैलिका अम्ल का लसदार अवक्षेप प्राप्त होता है। इस अम्ल को शैल ओषिद ही समझना चाहिये जिससे जलके एक या दो अणु संयुक्त रहते हैं। इस अवक्षेपको वायु में सुखाने पर केवल १६ प्रतिशत जल रह जाता है। और शेषजल उड़ जाता है। शैलम् तत्त्व चतुश क्तिक है अतः इसको ओषिद और अम्ल निम्न प्रकार सूचित किये जा सकते हैं—

ओ=शै=ओ, ओ=शै<(ओउ, ओउ), (ओउ, ओउ)>शै<(ओउ, ओउ)

ओषिद — मध्यशैलिकाम्ल — पूर्व-शैलिकाम्ल

शै ओ$_2$,—शैलओषिद
शै ओ$_2$ + उ$_2$ओ = उ$_2$शै ओ$_3$ + मध्यशैलिकाम्ल
शै ओ$_2$ + २उ$_2$ओ = उ$_4$ शै ओ$_4$ पूर्वशैलिकाम्ल

शैलिकाम्लके लवणों को शैलेत कहते हैं। सैन्धककर्बनेत और बालू की उपयुक्त मात्रा साथ साथ पिघलाने से सैन्धक पूर्व शैलेत, सैउशैओउ और सैन्धक मध्य शैलेत सै$_2$ शै ओ$_3$ दोनों बचते हैं:—

स$_2$कओ$_3$ + शैओ$_2$ = सै$_2$शैओ$_3$ + कओ$_2$
सैन्धकमध्यशैलेत

सै$_2$शैओ$_3$ + सै$_2$कओ$_3$ = सै$_4$ शै ओ$_4$ + क ओ$_2$
सैन्धक पूर्व शैलेत

कलार्द्र शैल ओषिद सैन्धकशैलेत के हलके घोल को हलके उदहरिकाम्ल के हलके घोल की अधिक मात्रा में धीरे धीरे डाल कर अच्छी तरह हिलाने से शैलओषिद का अवक्षेप नहीं प्राप्त होता।

है यद्यपि प्रक्रिया द्वारा शैल ओषिद अवश्य बनता है—

सै$_२$शै ओ$_३$ + २ उह = २ सै ह + (शै ओ$_२$ + उ$_२$ओ)

इस प्रकार घोल को कलार्द्र घोल (Colloidal) कहते है। संक्षीण गन्धिद के कलार्द्रघोल का वर्णन पहले दिया जा चुका है। शैलओषिद के कलार्द्र घोल को एक हद तक तो सुखाकर संपृक्त किया जा सकता है पर इसमें अधिक सुखाने पर शैलओषिद एक प्रकार की झिल्ली (Jelly) में परिणत हो जाता है। लवणों के घोल डालने से कलार्द्र घोल का अधःक्षेपन (coagwlation) किया जा सकता है, अर्थात् शैलओषिद के स्थूल कण पृथक किये जा सकते हैं।

## शीशा या काँच (Glass)

क्षारधातुओं के शैलेतों को खटिक या सीस शैलेत के साथ मिश्रित करके पिघलाने से काँच बनता है। काँच बे रवा अघुल पदार्थ है। और इस पर अम्लों का (उद् प्लविकाम्ल को छोड़ कर) कोई भी प्रभाव नहीं पड़ता है। अतः रासायनिक पदार्थों को रखने लिये काँचसे अधिक उपयोगी और सस्ते बर्तन किसीभी पदार्थके नहीं होसकते हैं। इसमें विशेष गुण यह है कि पिघला हुआ काँच ठंडा होनेपर एक ऐसी अवस्थामें आजाता है कि इसे फूँककर मोड़कर, और साँचोंमें ढालकर जिस रूपका चाहें बना सकते हैं। इसीलिये इसके पात्र आसानीसे बन सकते हैं।

काँच बनानेके भिन्न-भिन्न विधियाँ है। किसी मिट्टीके बर्तनमें बालूमें सैन्धक या पांशुज कर्बनेत या गन्धेत अथवा चूनेका पत्थर मिलाकर रक्त तप्त धरके पिघलाते हैं। भिन्न भिन्न धातु ओषिदों की विद्यमानता के कारण काँचमें नीला, हरा या लाल रङ्ग आजाता है। नीरङ्ग काँच बनानेके लिये यह आवश्यक है कि बालूमेंसे धातुओं के ओषिद पहलेसे ही पृथक् कर लिये जायं।

चीनी मिट्टीके भी बर्तन बनाये जाते हैं। इसमें बहुधा स्फट शैलेत होता है। एसबेस्टसमें मगनीस खटिक शैलेत होता है।

# द्वितीय खण्ड

## धातु समूह

## सैन्धकम् और पांशुजम्

( Sodium and Potassium )



ब तक हमने अधातु तत्त्वोंका वर्णन दिया है। सप्तम, षष्ठ, पंचम और चतुर्थ समूहके तत्त्व मुख्यतः अधातु हैं। तृतीय समूहके तत्त्वोंसे धातुशक्ति आरम्भ होती है। द्वितीय और प्रथम समूही तत्त्व विशेषतः प्रबल धातु हैं। ये सब धनात्मक शक्तिके माने जाते हैं। प्रथम समूहके तत्वोंके दो वंश हैं—क और ख—जैसा कि आवर्त्त संविभागका वर्णन देते समय कहा जा चुका है। इसी प्रकार अन्य समूहोंमें भी दो दो वंश हैं। क-वंशके तत्त्वोंमें ख-वंशीय तत्त्वोंकी अपेक्षा धनात्मक गुण अधिक प्रबल हैं और ख-वंशीय तत्त्वोंमें ऋणात्मक गुणोंका कुछ न कुछ समावेश अवश्य है।

प्रथम समूहके क-वंशीय तत्त्वोंका विवरण निम्न प्रकार है—

| तत्त्व | संकेत | परमाणुभार | द्रवांक | क्वथनांक | ०° पर घनत्व |
|---|---|---|---|---|---|
| शोणम् | शो | [illegible]·९४ | १८०·१° श | >१४००° श | ०·५६ |
| सैन्धकम् | सै | २३·० | ९७·९° | ८७७° | ·९७२३ |
| पांशुजम् | पां | ३९·१ | ६२·०४° | ७५८° | ०·८५९ |
| लालम् | ला | ८५·४५ | ३९·०° | ६९६° | १·५२५ |
| व्योमम् | वो | १३२·८ | २८·४५° | ६७०° | १·९०३ |

इस सारिणीके देखनेसे पता चलता है कि तत्वों-का परमाणुभार ज्यों-ज्यों बढ़ता जाता है, उनका द्रवांक और क्थनांक क्रमशः कम होता जाता है पर घनत्व बराबर बढ़ता जाता है (सैन्धकम् अपवाद है)। इन सब पांचों तत्वोंके गुण समान हैं जैसा कि आगेके वर्णनसे प्रतीत होगा। इन तत्वोंमें सैन्धकम् और पांशुजम् विशेष उपयोगी हैं अतः इनका ही वर्णन इस स्थान पर दिया जायगा।

## प्राकृतिक लवण

सैन्धकम् और पांशुजम् अत्यन्त शक्तिशाली तत्व हैं अतः ये शीघ्र ही अन्य अधातु तत्वोंसे—गन्धक, ओषजन, हरिन्, कर्बनद्विओषिद आदिसे—संयुक्त हो जाते हैं। इसीलिये प्रकृतिमें ये शुद्ध रूपमें उपलब्ध नहीं हो सकते हैं।

सैन्धकम्के मुख्य प्राकृतिक लवण निम्न है—

(१) साधारण नमक—यह सैन्धक हरिद, सै ह है। नमक को संस्कृतमें सैन्धक कहते हैं, इसीलिये इस तत्वका नाम सैन्धकम् पड़ा है। समुद्र, झील और खारी कुओंके पानीमें यह बहुत मात्रामें विद्यमान है। नमककी बड़ी बड़ी खानें भी होती हैं।

(२) चिलीशोरा—यह सैन्धक नोषेत होता है। सैनो ओ$_3$।

(३) सोडा—बाजारमें जो सोडा बिकता है वह सैन्धक कर्बनेत होता है। सज्जी मिट्टीमें भी यह यौगिक विद्यमान है।

(४) पत्थरोंमें सैन्धक शैलेत और कहीं कहीं सैन्धक-स्फट-प्लविद (क्रायोलाइट-खनिज) पाये जाते हैं।

पांशुजम्के अनेक लवण भी प्रकृतिमें उपलब्ध होते हैं, यद्यपि ये सैन्धकम् लवणोंसे समान बहुतायतसे नहीं पाये जाते हैं। कुछ मुख्य लवण ये हैं:—

(१) शोरा—पांशुज नोषेत, पांनोओ$_3$

(२) फेल्सपार } पांशुज-स्फट शैलेत
(३) माइका }

(४) कार्नेलाइट—पांशुज मगननीसहरिद-म ह$_2$. ६उ$_2$ ओ

## सैन्धकम् और पांशुजम् धातु

सैन्धकम् धातु दाहक सैन्धकक्षार-सैन्ध (सैन्धक-उदौषिद) के विद्युत् विश्लेषणसे प्राप्त हो है। सैन्धक क्षार बनानेकी विधि आगे लि जायगी। सैन्धकक्षारको लोहेके एक बड़े बर्तन रखकर डायनेमोसे विद्युत् धारा प्रवाहित करते हैं धनध्रुव (धनोद) पर ओषजन निकलने लगता और सैन्धकम् एवं उदजन ऋणोद (ऋण ध्रुव पर संचित हो जाता है। यह सैन्धकम् पिघली अवस्था में होता है, इसे ठंडा करके ठोस करते और फिर पिघला कर मोटी मोटी बट्टियों ( बेलनों) के रूपमें ढाल लेते हैं।

$$२ (सै ओ उ) = [२सै, उ_2] + ओ_2$$

सैन्धकम्को मिट्टीके तैलके अन्दर रखा जा है क्योंकि वायुके संसर्गसे यह ओषिदमें परिणत जाता है और जलके साथ जल कर सैन्धकक्षा बन जाता है। विद्युत् विश्लेषणकी प्रक्रियासे सैन्ध कम् व्यापारिक मात्रामें बहुत बनाया जाता है। अम लगम (सैन्धकपारद मेल) बनाने और श्यामि बनाकर सुवर्ण-व्यापारमें इसका उपयोग किय जाता है।

पांशुजम् धातु को इतनी अधिक व्यापारि मात्रामें बनाने की आवश्यकता नहीं है क्योंकि जं काम इससे लिया जा सकता है वही सैन्धकम्से भं निकल सकता है। अस्तु, पांशुजम् भी सैन्धकम्वे समान पांशुजक्षार, पां ओ उ, के विद्युत् विश्लेषण बनाया जा सकता है। इसके अतिरिक्त इमली क मलाई (पांशुज उदजन इमलित)को बन्द घरियाके गरम करनेसे अथवा पांशुज कर्बनेतको कर्बनके साथ मिश्रि करके पिटवां लोहे की बोतलमें उच्च तापक्रम तव गरम करनेसे भी यह मिल सकता है:—

$$पां_2 क ओ_3 + २क = २ पां + ३ क ओ$$

पर ऐसी अवस्थामें पांशुजम् की वाष्पें प्राप्त होती जिन्हें शीघ्रहा लोह-पटोंके बीचमें ठण्डी करनी हिये अन्यथा पांशुजम् और कर्बनएकौषिद्के गसे अति प्रबल त्रिस्फुट-कारक यौगिक बन गा जिससे बहुधा अत्यन्त हानिकारक दुर्घटनायें जाया करती हैं।

सैन्धकम् और पांशुजम् दोनों धातुएं जलसे की हैं, दोनों धातुएं चाकूसे काटी जा सकती हैं, र काटने पर धातु की सी चमकदार सतह निकल ती हैं। दोनों पिघलने पर पारदके समान द्रव देते और उबलने पर सैन्धकम् सुनहरी वाष्पें तथा जम् सुन्दर हरी वाष्पें देता है। उनके द्रवांक क्वथनांक पहले दिये जा चुके हैं।

दोनों धातुएं जलके संसर्गसे जल उठती हैं और यामें तत्सम्बन्धी उदौषिद् क्षार प्राप्त हैं जो लाल लिटमस द्योतक पत्र को नीला सकते हैं, यह प्रक्रिया पांशुजम्के साथ अधिक होती है, इस प्रक्रियामें जो उद्जन जनित होता काएक सुन्दर बैंजनी लौ से जलने लगता है:—



२ सै + २ उ$_2$ ओ = २ सै ओ उ + उ$_2$



२ पां + २ उ$_2$ ओ = २ पांओ उ + उ$_2$

दोनों धातुएं वायुके संसर्गसे ओषिदमें (और जलवाष्प भी वायुमें हो तो उदौषिदमें) परिणत जाता हैं।



२ पां + ओ$_2$ = पां$_2$ ओ



पां$_2$ ओ + उ$_2$ ओ = २ पां ओ उ

यदि किसी खरलमें थोड़ा सा पारा लिया जाय इसमें सैन्धकम् के छोटे छोटे शुष्क टुकड़े काट मूसलीसे रगड़ कर मिलाये जायँ तो तीव्रतासे ोग आरम्भ होता है और कभी कभी प्रकाश की भी प्रकट होती है। जब ८० भाग पारदमें एक सैन्धकम् मिल जाता है तो ठंडा होने पर मिश्रण हो जाता है। इसको पारद-मेल या अमलगम हैं, यह पारदमेल भी जलके साथ प्रक्रिया करके न देता है, पर इस अवस्थामें प्रक्रिया उतनी तीव्रतासे नहीं होती है जितना कि स्वच्छ सैन्धकम् के साथ।

## सैन्धकम् और पांशुजम् का संयोग तुल्यांक

प्रयोग द्वारा यह देखा गया है कि रजत यदि शुद्ध नोषिकाम्लमें घोला जाय और इस रजत-घोलके रजतको पूर्णतः रजतहरिद्में परिणत करने के लिये सैन्धक हरिद घोल डाला जाय तो १०७·८८ भाग रजतके लिये ५८·४६ भाग सैन्धक हरिद की आवश्यकता होगी। यह भी देखा गया है कि १०७·८८ भाग रजत ३५·४६ भाग हरिन्से संयुक्त होकर रजत हरिद बनाता है। अतः ५८·४६ भाग सैन्धक हरिद्में ३५·४६ भाग हरिन् होगा, शेष ५८·४६—३५·४६=२३ भाग सैन्धकम्के होंगे अतः सैन्धकम् का संयोग तुल्यांक २३ हुआ।

ठीक इसी प्रकार का प्रयोग पांशुज हरिद् लेकर भी किया जा सकता है। १०७·८८ भाग रजतके लिये ७४·५६ भाग पांशुज हरिद्की आवश्यकता होगी अतः पांशुजम्का संयोग तुल्यांक ७४·५६ – ३५·३६ = ३९·१ हुआ।

सैन्धकम्का आपेक्षिक ताप ०·२९३ है अतः इसका परमाणु भार $\frac{६·४}{·२९३}$=२१·८ के लगभग हुआ। संयोग तुल्यांक २३ था अतः निश्चित परमाणु भार २३ माना गया है पांशुजम्का आपेक्षिक ताप ०·१६६ है अतः परमाणु भार $\frac{६·४}{.१६६}$=३८·६के लगभग है। इसका संयोग तुल्यांक ३९·१ है अतः पांशुजम्का निश्चित परमाणु भार ३९·१ ही माना जायगा। इस प्रकार सैन्धकम् और पांशुजम् दोनों एक शक्तिक हैं अर्थात् इनका एक परमाणु अम्लोंमेंसे एक उद्जन परमाणु ही पृथक् कर सकता है।

## सैन्धकम् और पांशुजम् के ओषिद

यह कहा जा चुका है कि वायुके संसर्गसे सैन्धकम् ओषिदमें परिणत हो जाता है। यदि समुचित वायुप्रवाहमें सैन्धकम् गरम किया जाय तो सैन्धक

परौषिद, $\text{से}_2\text{ओ}_2$, बनता है पर यदि संकुचित वायुमें इसे गरम करें तो सैन्धक एकौषिद, $\text{सै}_2\text{ओ}$, ही बनेगा।

सैन्धक परौषिदको शुद्ध बनानेके लिये यह आवश्यक है कि वायु शुष्क हो और कर्बन द्विओषिदसे पूर्णतः रहित हो। यह श्वेत अथवा पीलापन लिये हुए श्वेत चूर्ण पदार्थ है। अति उच्चतापक्रम पर गरम करनेसे यह एकौषिदमें परिणत हो सकता है पर साधारण तापके प्रति यह स्थायी यौगिक है। जलके संसर्गसे यह सैन्धकक्षार और उदजनपरौषिद देता है जिसका वर्णन पहले दिया जा चुका है:—

$$\text{सै}_2\text{ओ}_2 + \text{२ उ}_2\text{ओ} = \text{२ सैओउ} + \text{उ}_2\text{ओ}_2$$

इसी प्रकार गन्धकाम्लके संसर्गसे सैन्धक गन्धेत और उदजन परौषिद प्राप्त होता है।

$$\text{सै}_2\text{ओ}_2 + \text{उ}_2\text{गओ}_4 = \text{सै}_2\text{कओ}_3 + \text{ओ}_2$$

भार परौषिद, $\text{भओ}_2$, मागनीज़ द्विओषिद $\text{माओ}_2$ आदि भी सैन्धक परौषिदके समान हैं, कर्बनद्विओषिदके साथ यह सैन्धक कर्बनेतमें परिणत हो जाता है और ओषजन दे देता है:-

$$\text{२ सै}_2\text{ओ}_2 + \text{२ कओ}_2 = \text{२ सै}_2\text{कओ}_3 + \text{ओ}_2$$

पांशुजम् भी यदि वायुमें गरम किया जाय तो कई प्रकारके ओषिदों का मिश्रण प्राप्त होता है जिनमें से परौषिद मुख्य होता है, इसे बहुधा $\text{पां}_2\text{ओ}_4$ लिखते हैं। खूब गरम करनेमें यह पांशुज एकौषिदमें परिणत होजाता है। पांशुजक्षार का पांशुजम्के धातुके साथ गरम करके भी एकौषिद बना सकते हैं:—

$$\text{२ पांओउ} + \text{२ पां} = \text{२ पां}_2\text{ओ} + \text{उ}_2$$

**सैन्धक और पांशुजकर्बनेत— $\text{सै}_2\text{कओ}_3$ और $\text{पांकओ}_3$**

सैन्धक कर्बनेतको सैन्धकराख भी कहते हैं। इसका उपयोग सैन्धकक्षार आदि यौगिकोंके बनाने में होता है। साधारण नमक से इसके बनाने की दो मुख्य विधियाँ हैं:—

(१) लीब्लांक विधि

(२) अमोनिया-सोडा विधि

इन दोनों विधियों का सूक्ष्मतः वर्णन यहां दिया जायगा।

**लीब्लांक विधि**—लीब्लांक विधिमें पहले साधारण नमक तीव्रगन्धकाम्लके संसर्गसे सैन्धक गन्धेतमें परिणत किया जाता है और फिर यह सैन्धक गन्धेत कोयले और खटिक कर्बनेतके साथ तप्त करके पिघलाया जाता है। इस प्रकार खटिक कर्बनेत दो प्रक्रियाओंमें बन जाता है—

$$\text{२ सैह} + \text{उ}_2\text{गओ}_4 = \text{सै}_2\text{गओ}_4 + \text{२उह}$$

$$\text{सै}_2\text{गओ}_4 + \text{खकओ}_3 + \text{२क} = \text{सै}_2\text{कओ}_3 + \text{खग} + \text{कओ}_2$$

इस कामके लिये लोहेके बड़े कड़ाहेमें बहुत सा नमक रखते हैं और इसमें तीव्र गन्धकाम्लकी आवश्यक मात्रा डालते हैं। मिश्रण सदा भलीभाँति टारा जाता रहता है। कड़ाहेको मन्द अग्निसे गरम करते हैं। प्रक्रियामें पहले सैन्धक उदजन गन्धेत और उदहरिकाम्ल बनता है। उदहरिकाम्ल बनानेकी विधि बताते समय इसका निर्देश किया जा चुका है, आम्लिक वाष्पें पृथक कर ली जाती हैं। इस कामके लिये विशेष स्तम्भ या स्तूप होते हैं। उदजन गन्धेत मिश्रणको दूसरे कड़ाहेमें और भी अधिक उच्च तापक्रम पर गरम करते हैं जहां पूर्णतः अनार्द्र सैन्धक गन्धेत बन जाता है।

$$\text{सैउगओ}_4 + \text{सैह} = \text{सै}_2\text{गओ}_4 + \text{उह}$$

यह गन्धेत अनार्द्र कठोर श्वेत पदार्थ है। इसे लवण-रोटिका कहते हैं और इस विधि से तैयार करने को लवण-रोटिका-विधि कहते हैं।

अस्तु, इस लवण रोटिका अर्थात् सैन्धक गन्धेतको तोड़ कर टुकड़े टुकड़े किये जाते हैं, और फिर इसमें कोयला और चूनेके पत्थरका चूर्ण मिलाया जाता है मिश्रणको फिर जोरों से गरम किया जाता है। इस कामसे लिये लोहपटोंके बड़े बड़े बेलन उपयोग में लाये जाते हैं। ज्योंही बेलनोंका मिश्रण हलुआ सा हो जाता है और उसके ऊपर पीली वाष्पें दृष्टिगत होने लगती हैं तो पिघले हुए पदार्थको बाहर लोहपात्रों

### सैन्धक और पांशुजक्षार, सै ओउ, और पांओउ

लीब्लांक विधिमें वर्णित 'काली राख' मेंसे खटिक गन्धिद् दूर कर देनेके पश्चात् सैन्धक कर्बनेत का जो घोल शेष रह जाता है, उसे लोहेके बेलनोंमें चूनेके साथ गरम करते हैं। प्रक्रियामें सैन्धककर्बनेत सैन्धकक्षारमें परिणत हो जाता है और खटिक कर्बनेत अवक्षेपित हो जाता है:

सै$_2$क ओ$_3$ + ख (ओउ)$_2$ = ख क ओ$_3$ + २सै ओउ

इस घोलमें वायु प्रवाहित करते हैं, इससे दो लाभ हैं—पहला तो यह कि मिश्रण खूब टरता रहता है और दूसरा यह कि जो कुछ गन्धक-यौगिक हों उनका ओषदी करण हो जाता है। कालान्तरमें खटिक कर्बनेतके सूक्ष्म कण तलैटीमें बैठ जाते हैं। इन्हें छान कर अलग कर लिया जाता है। फिर द्रवको उथले कड़ाहोंमें १३८ क्वथनांक तक गरम करते हैं। फिर बड़े बड़े कटोराकार लोहपात्रोंमें घोलको जोरोंसे गरम करते हैं। इस प्रकार उनका सम्पूर्ण जल पृथक हो जाता है। फिर इन्हें बट्टियाँ अथवा बत्तियोंमें ढाउ लेते हैं।

सैन्धक हरिदके उदविश्लेषणसे भी सैन्धकक्षार प्राप्त हो सकता है। शुद्ध सैन्धक क्षार बनानेके लिये बाजारू सैन्धकक्षारको मद्यमें घोलना चाहिये। इस प्रकार केवल क्षार मद्यमें घुल जायगा पर अशुद्धियाँ अनघुल रहेंगी। इन्हें छान कर पृथक् किया जा सकता है। मद्यिक घोलको उड़ाकर शुद्ध क्षार मिल सकता है। अत्यन्त शुद्ध क्षार सैन्धकम् धातु को स्रवित जलमें घोलकर चांदी की प्यालियोंमें वाष्पी भूत करके प्राप्त हो सका है। चांदी पर इस क्षारका न्यूनतम प्रभाव पड़ता है।

पांशुजक्षार भी सैन्धक क्षारके समान बनाया जा सकता है। पांशुज हरिदके विद्युत्-विश्लेषणसे यह विशेषतः बनाया जाता है। एक ध्रुव पर हरिन् मुक्त होकर आजाता है और दूसरे ऋणोद पर पांशुजम्। ऋणोद बहुधा पारदधातुका होता है। पांशुजम् पारदधातुके साथ पारदमेल बनाता है। यह पारदमेल पुनः जलके संसर्गसे पांशुज क्षारमें परिणत हो जाता है। इस घोल को सुखाकर पांशुजक्षार बना लेते हैं। अत्यन्त शुद्ध क्षार बनानेके लिये पांशुज गन्धेत चूर्णको संपृक्त भारउदौषिद घोलके साथ गरम करते हैं। भार गन्धेतका अवक्षेप छानकर पृथक् कर लिया जाता है:—

पां$_2$ ग ओ$_4$ + भ (ओ उ)$_2$
= २ पांओ उ + भ ग ओ$_4$

सैन्धक और पांशुज क्षार दाहक क्षार भी कहलाते हैं। इनको घोलनेसे जल बहुत गरम हो जाता है। पांशुज क्षारका उपयोग मृदु-साबुनके बनाने में बहुत होता है।

### सैन्धक और पांशुज हरिद—सैह, पांह

साधारण नमक सैन्धक हरिद है, इसमें थोड़ा सा मगनीसहरिद भी मिला रहता है, जिसमें पसीजनेके गुण हैं। इसी लिये बरसातके दिनोंमें साधारण नमक पसीजने लगता है इससे स्वच्छ नमक, सैन्धहरिद-प्राप्त करने की विधि यह है कि नमक घोलमें उदहरिकाम्ल गैस प्रवाहित करो। ऐसा करनेसे शुद्ध सैन्धक हरिद अवक्षेपित हो जायगा पर मगनीस हरिद जलमें ही घुला रहेगा, लवणको शून्यक पम्पकी सहायतासे छानलो और फिर परशैत्यम्की घरियामें रक्ततप्त करलो।

स्टैसफर्टकी तहोंमें पांशुजहरिद प्राप्त होता है, कार्नेलाइटमें यह मगनीस हरिदके साथ मिला रहता है। आंशिक स्फटिकीकरण द्वारा शुद्ध रूपमें यह पृथक् किया जा सकता है। गरम पानीमें यह सैन्धकहरिद की अपेक्षा कहीं अधिक घुलनशील है। सम्पूर्ण पांशुजलवण इसी हरिदसे बनाये जाते हैं।

पांशुज अरुणिद —पारु-लोहचूर्ण और अरुणन् जल का प्रभाव डालनेसे लोह अरुणिद बनता है। पांशुज कर्बनेतके साथ प्रक्रिया करनेसे पांशुज अरुणिद प्राप्त हो जाता है:—

२ लो रु$_3$ + ३ पां$_2$ क ओ$_3$ =
६ पां रु + लो$_2$ ओ$_3$ + ३ क ओ$_2$

सैन्धक अरुणिद, सैरु, भी इसीके समान है इसके रवे सै रु + २ उ$_2$ ओ होते हैं।

पांशुज नैलिद— यह भी उपर्युक्त विधिके अनुसार बनाया जाता है। ओषधियों और नैलिन्-मापकता (Iodometery) में इसका उपयोग किया जाता है।

पांशुज हरेत—पां ह ओ$_3$-इसकी विधि हरेतोंका वर्णन करते हुए दी जा चुकी है। गरम चूनेमें हरिन् प्रवाहित करके खटिक हरेत बनाया जाता है।

ख ( ओउ )$_2$ + ६ ह$_2$

=५ ख ह$_2$ + ख ( ह ओ$_3$ )$_2$ + ६ उ$_2$ ओ

फिर खटिक हरेतमें पांशुज हरिद डालते हैं। अनघुल पांशुज हरेत अवक्षेपित हो जाता है:—

ख (ह ओ$_3$)$_2$ +२ पां ह=ख ह$_2$ +२ पां ह ओ$_3$

## सैन्धक और पांशुज श्यामिद, सै क नो, पां क नो

सैन्धक श्यामिद—यदि लोह भभकेमें सैन्धकमूके अमोनियाके प्रवाहमें ४००° पर गरम किया जाय तो सैन्धकामिद ( sadamide) पदार्थ, सै नो उ$_2$, मिलता है।

२ नो उ$_3$ +२ सै=२ नो उ$_2$ सै + उ$_2$

यह मोमके समान श्वेत पदार्थ है। कर्बनके साथ गरम करनेसे यह सैन्धक श्यामिदमें परिणत हो जाता है:—

सै नो उ$_2$ +क=सै क नो + उ$_2$

स्वर्णके निष्कर्षणमें सैन्धक श्यामिदका बहुत उपयोग किया जाता है, यह अत्यन्त विषैला पदार्थ है।

पांशुज श्यामिद—यह भी उपर्युक्त-विधिके अनुसार बनाया जा सकता है। यदि पांशुज कर्बनेतको कर्बन और अमोनियाके साथ पिघलायें तो, बहुत शुद्ध मिल सकता है। इस विधि को 'बीलबी की विधि' कहते हैं:—

पां$_2$ कओ$_3$ + क + २ नोउ$_3$=२ पांकनो + ३ उ$_2$ ओ

पांशुजलोहश्यामिद, पां$_4$ लो ( कनो )$_6$, को रक्त तप्त करनेसे भी यह मिल सकता है:—

पां$_4$ लो (कनो)$_6$=४ पांकनो+लो+२ क +नो$_2$

## सैन्धक और पांशुज गन्धेत—सै$_2$ ग ओ$_4$, पां$_2$ ग ओ$_4$

सैन्धक गन्धेत—सै$_2$ ग ओ$_4$, लीब्लांक विधिमें इसका वर्णन दिया जा चुका है। यह जलमें घुलनशील है। घोलमेंसे रवे बनानेपर इसके अणुमें स्फटिकीकरण के १० जलाणु, सै$_2$ ग ओ$_4$. १० उ$_2$ ओ, मिल जाते हैं। ऐसी अवस्थामें इसे ग्लौबर-लवण कहते हैं।

सैन्धक गन्धित—सै$_2$ गओ$_3$—सैन्धक कर्बनेतके घोलमें गन्धक द्विओषिद प्रवाहित करके संपृक्त करनेसे सैन्धक अर्ध गन्धित सैउ गओ$_3$—बनता है, यह श्वेत पदार्थ है—

सै$_2$ कओ$_3$ +२ गओ$_2$ +उ$_2$ओ

= २सैउ ग ओ$_3$ + कओ$_2$

सैन्धक अर्धगन्धितके संपृक्त घोलमें यदि सैन्धक कर्बनेतकी और मात्रा छोड़ी जाय तो सैन्धक गन्धित बनेगा —

२ सैउ गओ$_3$ + सै$_2$ कओ$_3$=

२सै$_2$ गओ$_3$ +उ$_2$ ओ

गन्धितके रवोंमें स्फटिकीकरणके ७ जलाणु होते हैं। इसका घोल क्षारीय होता है। हरिन्, नैलिन् या नोषिकाम्लके प्रभावसे यह ओषदीकृत होकर सैन्धक गन्धेतमें परिणत हो जाता है:—

सै$_2$ गओ$_3$ + नै$_2$ +उ$_2$ ओ=सै$_2$ गओ$_4$ +२ उनै

सैन्धक गन्धकी गन्धेत, सै$_2$ ग$_2$ ओ$_3$ +५ उ$_2$ ओ

सैन्धक गन्धितको गन्धक-पुष्पके साथ उबालनेसे सैन्धक गन्धकी गन्धेत बनता है:—

सै$_2$ गओ$_3$ +ग=सै$_2$ ग$_2$ ओ$_3$

इसके रवोंमें स्फटिकीकरणके पांच जलाणु होते हैं। फोटोग्राफीमें इसका बहुत उपयोग किया जाता है ( यह हाइपो नामसे प्रसिद्ध है ) क्योंकि यह अपरिवर्त्तित रजत अरुणिद,-नैलिद-हरिद आदिको घुला लेता है। पर चित्र पर इसका कोई प्रभाव नहीं पड़ता है। इस लवणमें गन्धकाम्ल डालनेसे गन्धक द्विओषिदकी गन्ध आवेगी और गन्धक मुक्त हो जावेगा—

$सै_2 ग_2 ओ_3 + उ_2 गओ_4$
$= सै_2 गओ_4 + उ_2 ओ + ग ओ_2 + ग$

मुक्त नैलिन्के संसर्गसे इसमें एक उपयोगी प्रक्रिया होती है। नैलिन् स्वयं सैन्धक नैलिद्में परिणत हो जाता है और सैन्धक चतुर्गन्धकोनेत यौगिक बनता है।

$२सै_2 ग_2 ओ_3 + नै_2 = २सैनै + सै_2 ग_4 ओ_6$

इस प्रक्रियाका उपयोग किसी नैलिन् घोलकी शक्ति निश्चित करनेमें किया जाता है।

पांशुज गन्धेत— $पां_2 ग ओ_4$ — यह पांशुज हरिद्से बनाया जा सकता है। इसका उपयोग खादके रूपमें भी होता है।

$पांह + उ_2 गओ_4 = पांउ गओ_4 + उह$
$पांउ गओ_4 + पांह = पां_2 गओ_4 + उह$

प्रक्रियामें पहले उदजन गन्धेत बनता है और फिर पांशुज-गन्धेत।

**सैन्धक और पांशुज नोषेत, $सैनोओ_3$; $पांनोओ_3$**

सैन्धक नोषेत, $सैनोओ_3$—चिलीका शोरा-शोरे को जलमें कई बार घोल कर स्फटिकी करण करनेसे शुद्ध नोषेत प्राप्त हो सकता है। यह जलमें घुलनशील है और नम हवामें रखनेसे पसीजने लगता है। गरम करने पर पहले यह पिघलता है और फिर ओषजन दे देता है—

$सै नो ओ_3 = सैनो ओ_2 + ओ$

इसका उपयोग नोषिकाम्लके व्यापार और खादके रूपमें होता है।

सैन्धक नोषित—$सै नो ओ_2$—सैन्धक नोषेत को खूब गरम करनेसे सैन्धक नोषित बनता है। सैन्धक नोषेतमें लोहचूर्ण मिलाकर गरम करनेसे भी यह बन सकता है। लोह ओषजनका एक परमाणु ले लेता है सैन्धकक्षारमें नोषस वाष्पोंके प्रवाहित करनेसे भी यह मिल सकता है।

सैन्धक नोषितका घोल निर्बल अम्लोंके भी डालनेसे (जैसे सिरकाम्ल) विभाजित हो जाता है और भूरी नोषस वाष्पें निकलने लगती हैं।

सैन्धक नोषितके घोलमें पांशुज नैलिद्का घोल डाल कर थोड़ा सा शास्ताका घोल और सिरकाम्ल डाले तो नीला रंग प्रकट होगा। नोषित और अम्लके संसर्गसे प्रक्रियामें नोषसाम्ल, $उनो ओ_2$ बनता है। पांशुज नैलिद अम्लके साथ उदनैलिकाम्ल देता है। नोषसाम्ल और उदनैलिकाम्लके प्रभावसे नैलिन् उत्पन्न होता है जो नशास्ताको नीला कर देता है।

$उनो ओ_2 + उनै = नै_2 + २ नोओ + उ_2 ओ$)

पांशुज नोषेत, $पां नो ओ_3$—या शोरा—भारत वर्षमें शोरा का व्यापार बड़ा प्रसिद्ध है। पांशुज हरिद और सैन्धक नोषितके गरम सम्पृक्त घोलोंके संसर्गसे भी यह व्यापारिक मात्रामें तैयार होता है। घोलको उबालते हैं। सैन्धक हरिद पृथक हो जाता है, इसे छान कर अलग कर लेते हैं, और घोलमें पांशुजनोषतके रवे बना लिये जाते हैं।

$पांह + सैनो ओ_3 = सैह + पांनो ओ_3$

बारूद—गोला बारूद बनानेमें शोराका उपयोग किया जाता है। सैन्धक नोषेत नम वायुमें पसीजने लगता है अतः यह इस कार्य्यके लिये उपयुक्त नहीं शोरा, कोयला, और गन्धक चूर्ण निम्न अनुपातमें अलग अलग बारीक पीस कर मिलाते हैं:—

| | |
|---|---|
| शोरा-पां नो ओ | ७५ |
| कोयला | १४ |
| गन्धक | १० |
| जल | १ |
| | १०० |

फुलवाड़ी, आतशबाजी आदिमें भी शोरेका उपयोग किया जाता है।

पांशुज नोषित—$पां नो ओ_2$ यह गुणोंमें सैन्धक नोषितके ही समान है, और इसके बनाने की भी विधि वैसी ही है।

पांशुजम्के लवण नीरंग ज्वालामें गरम करनेसे बैजनी रंग की लौ देते हैं, पर सैन्धकम्के लवण सुनहरे रंग की लौ देते हैं। एक परराग्यम्-तारके उदहरिकाम्लमें डुबोकर पांशुज या सैन्धक लवणके

चूर्णके संसर्ग लाकर नीरंग ज्वालामें लाकर भिन्न भिन्न लौओं की परीक्षा की जासकती है। पांशुजम्की लौ नीले शीशेमें होकर देखनेसे सैन्धकम् लवणोंकी विद्यमानतामें भी स्पष्ट बैंजनी दिखाई पड़ेगी।

शोणम्, लालम्, और व्योमम् के गुण भी सैन्धकम् और पांशुजम् के समान हैं।

# उन्नीसवां अध्याय

## खटिकम्, स्त्रंशम् और भारम्

( Calcium, Strontium and Barium )



आवर्त्त संविभागके द्वितीय समूहमें क-वंशीय चार तत्त्व हैं—खटिकम्, स्त्रंशम्, भारम् और रश्मिम्। जिस प्रकार प्रथम समूही शोणम्, सैन्धकम्, और पांशुजम् आदिके गुण परस्पर में बहुत मिलते जुलते हैं, इसी प्रकार द्वितीय समूही इन तत्त्वोंके गुण भी आपसमें बहुत मिलते जुलते हैं। इनके परमाणुभार आदि गुण नीचे दिये जाते हैं :—

| तत्त्व | संकेत | परमाणुभार | घनत्व | द्रवांक |
|---|---|---|---|---|
| खटिकम् | ख | ४०.५० | १.५५/२९° | ७८०° |
| स्त्रंशम् | स्त | ८७.६३ | २.५४ | ९००° |
| भारम् | भ | १३७.३७ | ३.७५ | ८५०° |
| रश्मिम् | मि | २२६.० | — | — |

स्त्रंशमका परमाणुभार खटिकम् और भारम्के परमाणुभारोंका औसत है। $\frac{१३७.३७+४०.०७}{२}$=८८.७२ रश्मिम् अन्य तत्त्वोंकी अपेक्षा अधिक दुष्प्राप्य है। इसके समान बहुमूल्य पदार्थ अन्य कोई नहीं है। एक औंस रश्मिम्का मूल्य इतना ही है जितना १$\frac{३}{४}$ पौंड हीरा, $^{१}/_{४}$ टन परौष्यम् या ३$\frac{३}{४}$ टन सोनेका मूल्य होता है। यहाँ हम केवल खटिकम्, स्त्रंशम्, और भारम्का ही वर्णन देंगे।

### प्राकृतिक लवण

खटिकम् लवण सैन्धकम् लवणोंकी अपेक्षा भी अधिक विस्तारसे पाये जाते हैं, पत्थरोंमें खटिक शैलेत अनेक रूपमें विद्यमान रहते हैं दांत और हड्डियोंमें खटिक स्फुरेत होता है। इसके अतिरिक्त संगमरमर, खड़िया मिट्टी आदि में खटिक कर्बनेत होता है।

कुछ मुख्य लवण नीचे दिये जाते हैं।

अरागोनाइट—खकओ$_{३}$

डोलोमाइट—खम (कओ$_{३}$)$_{२}$

गिप्सम्—खगओ$_{४}$, २उ$_{२}$ ओ

फ्लौरस्पार—खप्ल$_{२}$

चूनेका पत्थर—खकओ$_{३}$

कैल्कस्पार—"

एपेटाइट—३ख$_{३}$ (स्फुओ$_{४}$)$_{२}$ + खप्ल$_{२}$

स्त्रंशम् सं० १८४७ वि० में स्त्रंशियन नामक ग्रामके एक खनिज पदार्थमें पाया गया था। इस ग्राम परही इस तत्त्वका नाम पड़ा है। कर्बनेत, गन्धेत आदि लवणोंके रूपमें यह तत्त्व पाया जाता है। इसके मुख्य प्राकृतिक लवण निम्न हैं :—

स्त्रंशियनाइत—स्तकओ$_{३}$

सिलस्टाइन—स्तगओ$_{४}$

भारम् तत्व भारीस्पार (हैवीस्पार) में पाया जाता है जिस पर इसका नाम पड़ा है। भारीस्पार भार गन्धेत, भगओ$_{४}$ होता है। विदेराइट खनिजमें यह भार कर्बनेत, भकओ$_{३}$ के रूपमें विद्यमान है।

### खटिकम्, स्त्रंशम् और भारम् धातु

खटिकम्धातु—कर्बनकी ईंटोंके बने हुए पात्रमें १०० भाग खटिक हरिद और १६.५ भाग फ्लौरस्पारके मिश्रणको ६६०°श पर पिघलाकर विद्युत् विश्लेषण करके खटिकम् धातु तैयार किया जाता है। लोहेका

ऋणोद होता है। इस पर खटिकम् धातु जमा हो जाती है। यह चांदीके समान श्वेत पदार्थ है इसका घनत्व आदि ऊपरकी सारिणीमे दिया जा चुका है है। यह घनवर्धनीय है और ओषजनमें तेजी से जल सकता है। गन्धक, हरिन् ओषजन आदिमें भी संयुक्त हो सकता है। जलके संसर्गसे यह धीरे धीरे सैन्धकम्के समान उदौषिदमें परिणत हो जाता है:—

$$ख + २उ_२ओ = ख(ओउ)_२ + उ_२ ओ$$

नोषजनके प्रवाहमें रक्त तप्त करनेसे खटिक नोषिद, $ख_३ नो_२$ बनता है। यह खटिक नोषिद भापके संसर्गसे अमोनिया देने लगता है।

$$ख_३ नो_२ + ६ उ_२ ओ = ३ ख (ओउ)_२ + २नोउ_३$$

रक्त तप्त तापक्रम पर उदजनसे संयुक्त होकर यह खटिक उदिद, ख $उ_२$ देता है।

स्त्रंशम् और भारम् धातु भी खटिकम्के समान ही विद्युत् विश्लेषण द्वारा तैयार किये जाते हैं और इनके गुण भी खटिकम् के समान हैं।

**संयोग तुल्यांक**—जिस प्रकार सैन्धकम् और पांशुजम् के संयोग तुल्यांक निकाले जाते हैं उसी प्रकार खटिकम् स्त्रंशम् और भारम्के भी। इनके हरिदोंको रजतनोषेत से अवक्षेपित करके रजतहरिद की मात्रा से संयोग तुल्यांक निकाले जाते हैं। खटिक कर्बनेत को उच्च तापक्रम पर खटिक ओषिदमें परिणत करके भी खटिकम्का संयोग तुल्यांक निकाला जा सकता है। इस प्रकार तीनोंके निम्न तुल्यांक प्राप्त हुए हैं:—

| | | |
|---|---|---|
| खटिकम् | ... ... | २०.०३५ |
| स्त्रंशम् | ... ... | ४३.८१५ |
| भारम् | ... ... | ६८.६८५ |

खटिकम् का आपेक्षिकताप ०.१७ है अतः इस कारण परमाणु भार $\frac{६.४}{०.१७}$=३७.६ के लगभग है अर्थात् परमाणुभार संयोग तुल्यांकका दुगुना होना चाहिये। २०.०३५ × २=४०.०७ खटिकम्का परमाणुभार हुआ इस प्रकार खटिकम् द्विशक्तिक है।

भारम्का आपेक्षिक ताप ०.०५ है अर्थात् परमाणुभार $\frac{६.४}{०.०५}$=१२८ के लगभग हुआ। अतः यह भी द्विशक्तिक है और इसका निश्चित परमाणुभार ६८.६८५ × २=१३७.३७ है।

स्त्रंशम् धातुको शुद्ध रूपमें प्राप्त करना कठिन है अतः इसका ठीक ठीक आपेक्षिकताप नहीं ज्ञात हो सकता है। यह गुणोंमें खटिकम् और भारम्के ही समान है अतः अनुमानतः यह कहा जा सकता है कि यह भी द्वि-शक्तिक होगा और इसका परमाणुभार ४३.८१५ × २=८७.६३ होगा

## ओषिद और उदौषिद

खटिक ओषिद—खओ—दाहकचूना—चूनेके पत्थर, अर्थात् खटिक कर्बनेत को उच्च तापक्रम तक गरम करनेसे खटिक ओषिद अर्थात् चूना प्राप्त होता है। प्रक्रिया निम्न प्रकार है:—

$$खकओ_३ = खओ + कओ_२$$

इस कामके लिये चूनेकी बड़ी बड़ी भट्ठियां तैयार की जाती हैं जिसमें चूनेके पत्थरके टुकड़े कोयलोंके टुकड़ोंके साथ मिलाकर इस प्रकार सजाये जाते हैं कि वायुके लिये मार्ग बना रहता है। कोयलेमें आग लगादी जाती है। कर्बन द्वि-ओषिद और अन्य वाष्पें निकल भागती हैं। इस प्रकार चूनेके पत्थरको जलाकर चूना तैयार किया जाता है।

यदि यही प्रक्रिया किसी निश्चित तापक्रमपर बन्द भट्टीमें की जाय अर्थात् प्रक्रियामें जनित कर्बन द्वि-ओषिद भगा न दिया जाय तो पत्थर पूर्ण रूपसे चूनेमें परिणत नहीं हो सकता है। यह प्रक्रिया विपर्ययित हो जाती है:—

$क ओ_2 + ख ओ \rightleftharpoons ख क ओ_3$

अर्थात् प्रक्रियामें जनित कर्बनद्वि-ओषिद खटिक ओषिदपर प्रभाव डालता है और फिर खटिक कर्बनेत बन जाता है।

दाहक चूना श्वेत चूर्ण है जो केवल विद्युत्-भट्टीमें ही पिघलाया जा सकता है। पानीके संसर्गसे यह बुझे हुए चूने अर्थात् खटिक उदौषिद $ख ( ओउ )_2$ में परिणत हो जाता है :—

$$ख ओ + उ_2 ओ = ख ( ओउ )_2$$

इस प्रक्रियामें काफ़ी गरमी निकलती है। इस उदौषिदको जलके साथ हिलानेसे दूधिया घोल प्राप्त होता है जिसे दूधिया चूना कहते हैं। चूनेके पानीमें कर्बनद्विओषिद प्रवाहित करनेसे यह अनघुल खटिक कर्बनेतमें परिणत हो जाता है बुझे हुए चूने को पानीके साथ सानकर मकानोंके बनाने योग्य मजबूत चूना प्राप्त होता है। यह वायुमंडलसे कर्बनद्विओषिद अभिशोषित करके कड़ा हो जाता है और ईंटें एक दूसरेसे जमकर जुड़ जाती हैं।

बुझा हुआ चूना गरम पानी की अपेक्षा ठंडे जलमें अधिक घुलनशील है। इस घोलको चूनेका पानी कहते हैं। यदि खटिक हरिद, $ख ह_2$, के ताम्रघोलमें दहकाक्षार सै ओ उ, का घोल डाला जाय तो खटिक उदौषिद, $ख (ओ उ)_2$ अवक्षेपित हो जायगा क्योंकि यह उदौषिद जलमें अधिक घुलनशील नहीं है।

$$ख ह_2 + २ सै ओ उ = २ सै ह + ख ( ओ उ )_2$$

स्त्रंश और भारओषिद, स्त्र ओ, भ ओ— स्त्रंश कर्बनेत और भारकर्बनेत खटिक कर्बनेतकी अपेक्षा अधिक स्थायी हैं, और गरम करने पर भारकर्बनेत तो रक्ततप्त—तापक्रम पर भी विभाजित नहीं होता है और स्त्रंशकर्बनेत केवल उच्चतापक्रमों पर ही थोड़ा सा विभाजित हो जाता है। भारकर्बनेतके कोयलेके साथ मिलाकर रक्ततप्त करके जलवाष्प प्रवाहित करनेसे भार उदौषिद अवश्य मिल सकता है:—

$$भ क ओ_3 + क + उ_2 ओ = भ (ओउ)_2 + २ क ओ$$

भारनोषेतको गरम करके भारओषिद बनाया जाता है और स्त्रंशनोषेतको गरम करके स्त्रंशओषिद बनता है—

$$भ ( नो ओ_3 )_2 = भ ओ + नो_2 ओ_4$$

जलके संसर्गसे ये ओषिद उदौषिदमें परिणत हो हो जाते हैं:—

$$भ ओ + उ_2 ओ = भ (ओ उ)_2$$

$$स्त्र ओ + उ_2 ओ = स्त्र ( ओ उ )_2$$

ये उदौषिद भी तीव्रक्षार होते हैं।

भारओषिद, भओ और स्त्रंशओषिद, स्त्रओ को ओषजनके प्रवाहमें गरम करनेसे भारपरौषिद, $भ ओ_2$ और स्त्रंशपरौषिद $स्त्र ओ_2$ प्राप्त होता है। भारपरौषिद को और अधिक गरम करनेसे यह भारओषिदमें फिर परिणत हो जाता है।

$$२ भ ओ + ओ_2 = २ भ ओ_2$$

## कर्बनेत

यह कहा जा चुका है खटिक कर्बनेत चूनेके पत्थर, खड़िया संगमरमर आदिके रूपमें पाया जाता है। अरागोनाइट, कैलकस्पार आदि इसके प्राकृतिक खनिज हैं। इन सबका रासायनिक रूप तो एक ही है पर इनके रवे पृथक् पृथक् आकार के होते हैं। कैलकस्पार सबसे अधिक शुद्ध षड्तलीय पारदर्शक रवों वाला होता है। खड़िया मिट्टी कुछ छोटे सामुद्रिक जीवोंके शरीरका भग्नावशेष भाग है। ये जीवसामुद्रिक जलमें घुले हुए खटिक कर्बनेत परनिर्भर रहते हैं और उससे अपनी हड्डियोंका निर्माण करते हैं। मर जानेके पश्चात् यह अस्थिपिंजर हो इतना सचित हो जाता है कि खड़िया मिट्टीके ढेर के ढेर बन जाते हैं। खड़िया मिट्टी छिद्रदार पदार्थ है। चूनेके पत्थर पर ही अधिक दबाव और ताप पड़नेके कारण कदाचित् संगमरमर बन जाता है।

खटिक कर्बनेत जल में बहुत ही कम घुलनशील है पर जलमें कर्बनद्विओषिद घुला हो तो यह

आसानीसे घुल जाता है। प्रक्रियामें सम्भवतः खटिक-अर्धकर्बनेत ख (उकओ$_3$)$_2$ बन जाता है—



खकओ$_3$ + उ$_2$ओ + कओ$_2$ = ख(उकओ$_3$)$_2$

जलकी अस्थायी कठोरताका भी यही कारण है जैसा कि पानीका वर्णन करते समय लिखा जा चुका है।

स्त्रंशनाइतके रूपमें स्त्रंशकर्बनेत, स्तकओ$_3$ मिलता है और विदेराइटके रूपमें भार कर्बनेत। इनके गुण खटिक कर्बनेतके समान हैं। ये भी जलमें अनघुल हैं।

## खटिक, स्त्रंश, और भार-हरिद

खटिकहरिद—ख ह$_2$—खटिक कर्बनेतको उदहरिकाम्लमें डालनेसे कर्बनद्विओषिद गैस निकलने लगती है और खटिक हरिद बन जाता है। घोलको वाष्पीभूत करके सुखाते हैं और फिर उच्च तापक्रम पर पिघलाते हैं इस प्रकार अनार्द्र खटिक हरिद मिल जाता है:—



खकओ$_3$ + २उह = खह$_2$ + उ$_2$ओ + कओ$_2$

खटिक हरिद शीघ्रही जल सोख लेता है और हवामें खुला रखनेसे पसीजने लगता है। इस गुणके कारण यह नम गैसोंके सुखाने के काममें आता है अमोनिया को इसकी सहायतासे शुष्क नहीं कर सकते हैं क्यों अमोनिया इससे संयुक्त होकर [खह$_2$ ८नोउ$_3$] नमक अस्थायी यौगिक देता है। जलमें घुलनेसे अधिक ताप जनित होता है और घोल गरम हो जाता है। इसके वशीभूत होने पर [खह$_2$६उ$_2$ओ] के रवे पृथक होने लगते है।

रङ्ग विनाशक चूर्ण—खटिक ओष हरिद, ख ओ ह$_2$—इसका उल्लेख हरिन्‌का वर्णन करते समय किया जा चुका है। हरिन्‌को बुझे हुए चूने पर प्रवाहित करनेसे यह बन जाता है।



ख (ओ उ)$_2$ + ह$_2$ = खओ ह$_2$ + उ$_2$ ओ

इस कामके लिये हरिन् दो विधियोंसे प्राप्त किया जा सकता है—(१) वैल्डन विधि, (२) डीकन विधि।

वैल्डन विधि—इस विधिमें मांगनीज़ द्विओषिद पर उदहरिकाम्लका प्रभाव डाला जाता है, प्रक्रियामें हरिन् गैस बनती है:—



मा ओ$_2$ + ४उह = माह$_2$ + २उ$_2$ओ + ह$_2$

[प्रक्रियामें जनित मांगनीज़ हरिद फिर द्विओषिदमें परिणत कर लिया जाता है। घोलके अम्लको पहले खटिक कर्बनेत डालकर शिथिल कर लेते हैं और फिर दूधिया चूना अधिक मात्रामें डालते हैं। इस प्रकार मांगनस उदौषिद अवक्षेपित हो जाता है।



माह$_2$ + ख (ओ उ)$_2$ = मा (ओ उ)$_2$ + खह$_2$

उदौषिदको बेलनाकार ओषदकारक पात्रमें भाप द्वारा धीरे धीरे गरम करते हैं और इसमें वायु प्रवाहित करते हैं। ओषदीकरण होकर इस प्रकार मांगनीज़द्विओषिद बन जाता है जो फिर हरिन् बनाने के काममें आ सकता है—



मा (ओ उ)$_2$ + ओ = मा ओ$_2$ + उ$_2$ ओ

इस प्रकार अधिक मांगनीज़ द्विओषिदका व्यय नहीं होता है]

डीकन विधि—यह कहा जा चुका है कि नमक पर गन्धकाम्लका प्रभाव डालनेसे उदहरिदकाम्ल गैस बनती है। इसे वायुमें मिला कर ढलवां लोहेके गरम बेलनोंमें जिनमें ताम्रिकहरिद, ताह$_2$, से मिश्रित ईंटोंके टुकड़े भरे होते हैं, प्रवाहित करते हैं। इस प्रकार उदहरिकाम्लका ओषदीकरण हो जाता है।



४उह + ओ$_2$ = २उ$_2$ ओ + २ ह$_2$

यह प्रक्रिया ताम्रिक हरिदकी विद्यमानतामें थोड़ा ही गरम करनेसे हो जाती है। ताम्रिक हरिद उसी प्रकारका उत्प्रेरक है जैसे पांशुज हरेतसे ओषजन बनानेमें मांगनीज द्विओषिद होता है।

इस प्रकार किसी विधिसे हरिन् गैस बनाई जाती है। सीसा धातुके बने हुए बड़े बड़े कमरोंमें तीन चार इंच मोटी बुझे हुए चूनेकी तह बिछी रहती है। कमरेको हरिन् गैससे पूर्णतः भर दिया जाता है, और फिर इसे २४ घंटेके लगभग बन्द रखते हैं। आवश्यकता पड़ने पर बीच बीचमें और

हरिन् प्रविष्ट कराते हैं। बुझा हुआ चूना इस प्रकार हरिन्से संपृक्त कर लिया जाता है। इस प्रकार रंग-विनाशकचूर्ण तैयार हो जाता है।

स्त्रंश और भार-हरिद,-स्त ह२, ६ उ२ ओ; भ ह२ २उ२ ओ—स्त्रंशकर्बनेत अथवा भारकर्बनेत को उदहरिकाम्लमें घोलनेसे खटिक हरिदके समान स्त्रंशहरिद और भारहरिद प्राप्त होते हैं। खटिक हरिदमें पसीजनेके गुण होते हैं अर्थात् वायुसे यह जलको सोख लेता है पर स्त्रंशहरिदमें नोना लगजाता है (पुष्पण) अर्थात् खुला रखने पर यह अपने स्फटिकीकरणके जलाणुओंको पृथक् कर देता है। भारहरिद न तो पसीजता ही है और न इसमें नोना ही लगता है। खटिक हरिद और भारहरिद जलमें भली प्रकार घुलनशील हैं पर स्त्रंशहरिद इनकी अपेक्षा कम घुलनशील है। स्त्रंशहरिद निरपेक्ष मद्यमें घुलनशील है पर भारहरिद इसमें अघुल है।

## खटिक, स्त्रंश और भार-गन्धेत

खटिक गन्धेत—ख ग ओ४—जिप्सम, सैलेनाइट आदि खनिजोंके रूपमें खटिक गन्धेत प्राप्त होता है। जिप्सम्, ख ग ओ४ २उ२ओ, जलमें बहुत कम घुलनशील है (१०० भाग जलमें ०·२१ भाग), यह बुझे हुए चूनेके समान गरम जलकी अपेक्षा ठंडे जलमें अधिक घुलनशील है। किसी घुलनशील खटिक लवण में किसी लवण-गन्धेतके घोलको डालनेसे खटिक गन्धेतका श्वेत अवक्षेप प्राप्त होता है। यह निर्बल अम्लोंमें भी घुलनशील है।

जिप्सम्को गरम करके इसके स्फटिकीकरणके ३/४ जलको उड़ादेनेसे 'पेरिस का प्लास्टर' (Plaster of paris) नामक एक पदार्थ मिलता है। इस प्लास्टरमें थोड़ासा जल मिलाकर यदि रख दिया जाय तो थोड़ी देरमें यह कड़ा ठोस पदार्थ हो जाता है। इस गुणके कारण इसका उपयोग वस्तुओंको जोड़नेमें सीमेण्टके समान किया जाता है। इसके ठोस हो जानेका कारण यह है कि यह पेरिस प्लास्टर फिर जलाणु ग्रहण करके जिप्सम्में परिणत हो जाता है।

स्त्रंश गन्धेत—स्त ग ओ४ सिलेस्टाइन खनिजके रूपमें यह प्राप्त होता है। यह जलमें खटिक गन्धेतसे भी कम घुलनशील है। (१०० भागमें ०·१ भाग) अतः किसी घुलनशील स्त्रंश-लवणमें किसी लवण-गन्धेतके घोलको डालकर यह पूर्णतः अवक्षेपित किया जा-सकता है। सैन्धक कर्बनेतके साथ पिघलानेसे अथवा इसके घोलके साथ उबालनेसे स्त्रंश गन्धेत स्त्रंश कर्बनेतमें परिणत हो जाता है।

भार गन्धेत भ ग ओ४-भारी स्पार इसका खनिज है। यह जल, उदहरिकाम्ल, नोषिकाम्ल आदि रसोंमें अनघुल है। भारीस्पारसे ही भारमके अन्य लवण बनाये जाते हैं। अनघुल भार गन्धेतको घुलनशील लवणोंमें परिणत करनेके लिये इसे सैन्धक कर्बनेत की अधिक मात्राके साथ गलाते हैं। इस प्रकार भार गन्धेत भार कर्बनेतमें परिणत हो जाता है:—



भगओ४ + सै२कओ३ = भकओ३ + सै२गओ४

इस प्रक्रियाके लिये यह आवश्यक है कि भार-गन्धेत बहुत महीन पिसा हो और सैन्धक-कर्बनेतकी बहुत अधिक मात्राके साथ इसे गलाया जाय। यदि सैन्धक कर्बनेतमें उतनाही पांशुजकर्बनेत मिलाकर भार गन्धेतके साथ गलाया जाय तो यह प्रक्रिया और भी सरलतासे पूर्णतः हो जायगी। अनघुल लवणोंको घुलनशील लवणोंमें परिवर्तित करनेकी यह बहुतही सामान्य विधि है और इसका उपयोग बहुत किया जाता है। अस्तु, सैन्धक और पांशुज कर्बनेतके मिश्रणके साथ भार गन्धेतको गलाते हैं और गले हुए पदार्थको पानीके साथ उबालते हैं। इस प्रकार घुलनशील क्षार गन्धेत और अवशिष्ट सैन्धक-पांशुज कर्बनेत को अलग कर लेते हैं। अनघुल भार कर्बनेत रह जाता है। जिसमें भिन्न भिन्न अम्ल डालकर भिन्न भिन्न लवण बनाये जा सकते हैं।



भकओ३ + २उह = भह२ + उ२ओ + कओ२



भकओ३ + सिरकाम्ल = भ (सिरकेत)२ + उ२ओ + कओ२

कर्बन चूर्णके साथ भार गन्धेतको गरम करनेसे भारगन्धिद, भग, बनता है। सफेद वर्निशके बनानेमें भार गन्धेतका उपयोग किया जाता है।

## खटिक , स्त्रंश , और भार-नोषेत

खटिक नोषेत—ख ( नोओ$_3$ )$_2$ खटिक कर्बनेतको नोषिकाम्लके साथ प्रभावित करके बाष्पीभूत करनेसे खटिक नोषेत प्राप्त होता है। इसमें पसीजनेका गुण है। यह निरपेक्ष मद्यमें अनघुल है। इसे गरम करनेसे खटिक ओषिद अर्थात् चूना मिलता है। आज कल खादकी शक्तिको बढ़ाने के लिये इसका उपयोग किया जाता है।

स्त्रंशनोषेत और भार नोषेतभी तत्सम्बन्धी कर्बनेतोंपर नोषिकाम्ल द्वारा प्रक्रिया करके बनाये जा सकते हैं। स्त्रंश नोषेतमें नोना लग जाता है। इसमें स्फटिकीकरण के ४ जलाणु हैं। यह निरपेक्ष मद्यमें अनघुल है। फुलझड़ियोंमें इसका उपयोग किया जाता है क्योंकि यह ज्वालाको यह चमकदार लाल रंग देता है। भारनोषेत ज्वालाको हरा रंग देता है अतः आतशबाजीमें इसका भी उपयोग किया जाता है। यह निरपेक्ष मद्यमें अनघुल है। भारहरिद और सैन्धक नोषेतके गरम घोलोंको मिलाकर ठंडा करने पर भारनोषेतके रवे प्राप्त होते हैं।

भह$_2$ + २सै नोओ$_3$ = भ ( नोओ$_2$ )$_2$ + २सैह

## खटिकमके अन्य लवण

खटिक गन्धिद—खग—खटिक गन्धेतको कर्बनचूर्णके साथ गरम करनेसे खटिक गन्धिद प्राप्त होता है—

खगओ$_4$ + ४क = खग + ४कओ

यह श्वेत पदार्थ है रोशनीमें थोड़ी देर रख कर यदि इसे अंधेरेमें ले जायं तो वहाँ इसमेंसे हरी दीप्ति निकलती दिखाई पड़ेगी।

खटिक स्फुरेत—खटिक स्फुरेत तीन प्रकारके होते हैं क्योंकि स्फुरिकाम्ल उ$_3$ स्फुओ त्रिभस्मिक है। सामान्य और एक उदजन स्फुरेत जलमें अनघुल हैं पर द्विउदजन स्फुरेत ख (उ$_2$स्फुओ$_4$)$_2$ घुलनशील है।

सामान्य खटिक स्फुरेत ख$_3$ (स्फुओ$_4$)$_2$— यह हड्डियोंमें पाया जाता है। यह जलमें अनघुल है पर यदि जलमें नमक अमोनियम हरिद घुला हो तो यह घुल जाता है। जली हुई हड्डियोंको गन्धकाम्ल द्वारा प्रभावित करनेसे खटिक द्विउदजन स्फुरेत प्राप्त होता है—

ख$_3$ ( स्फुओ$_4$ ) + २उ$_2$ ग ओ$_4$

= ख उ$_4$ ( स्फ ओ$_4$ )$_2$ + २ख ग ओ$_4$

इसका उपयोग खादके रूपमें किया जाता है।

खटिक कर्बिद—ख क$_2$—चूने या चूनेके पत्थरको कोक या एन्थ्रेसाइट कोयलेके साथ विद्युत् भट्टीमें गरम करके खटिक कर्बिद तैयार किया जाता है—

ख ओ + ३क = ख क$_2$ + क ओ

इसका उपयोग सिरकीलिन गैसके बनानेमें बहुत किया जाता है। जलके संसर्गसे यह निम्न प्रकार सिरकीलिन, क$_2$ उ$_2$, देता है—

ख क$_2$ + २उ$_2$ ओ = ख ( ओ उ )$_2$ + क$_2$ उ$_2$

खटिक श्यामिद, ख क नो$_2$—खटिक कर्बिदको नोषजनमें गरम करनेसे जोरोंकी प्रक्रिया होती है और खटिक श्यामिद बन जाता है—

ख क$_2$ + नो$_2$ = ख क नो$_2$ + क

इसका भी खादमें उपयोग किया जाता है। यह भूमिमें जलके संसर्गसे अमोनिया देता है जिसका उपयोग वृक्ष-पौधे करते हैं।

ख क नो$_2$ + ३उ$_2$ ओ = ख क ओ$_3$ + २नो उ$_3$

खटिक काष्ठेत—ख क$_2$ ओ$_4$—खटिक लवणोंमें यह सबसे अधिक अनघुल पदार्थ है। किसी घुलनशील खटिक लवणमें अमोनियम-काष्ठेतका घोल डालनेसे खटिक काष्ठेतका श्वेत अवक्षेप प्राप्त होता। यह नोषिकाम्ल, उदहरिकाम्ल आदि प्रबल अम्लोंमें घुलनशील है पर सिरकाम्लके समान निर्बल अम्लोंमें अनघुल है। गरम करनेसे यह खटिक कर्बनेतमें परिणत हो जाता है, जिसे और अधिक उच्चतापक्रम पर गरम करनेसे खटिक ओषिद, या चूना प्राप्त होता है—

ख क$_2$ ओ$_4$ = ख क ओ$_3$ + क ओ

ख क ओ$_3$ = ख ओ + क ओ$_2$

## ज्वालाओंका रङ्ग

खटिकम्के यौगिक उदहरिकाम्ल द्वारा नम करनेके पश्चात् परगौयमके तार पर यदि ज्वालामें गरम किये जायं तो गेरुआ रंग की ज्वाला देते हैं। स्त्रंशके यौगिक चमकदार लाल ज्वाला देते हैं और भारम्के यौगिक सेबके रंगकी हरी ज्वाला देते हैं।

## तीनोंके मिश्रणकी पहिचान

यदि किसी मिश्रणमें खटिकम् भारम् और स्त्रंशम् तीनोंके यौगिकोके होनेकी सम्भावना हो तो उनकी परीक्षा इस प्रकारकी जा सकती है –

मिश्रणमें से पहले अनघुल हरिद और गन्धिद अलग कर लो और फिर इसमें अमोनियम कर्बनेतका घोल डालो। इस प्रकार खटिक, स्त्रंश और भार-तीनोंके कर्बनेतो का अवक्षेप प्राप्त होगा। इस अवक्षेप को छान लो और फिर इसमें हलका गरम सिरकाम्ल डालकर कर्बनेतोंका घोल लो। घोलमें पांशुज द्विरागेत डालो ऐसा करनेसे भाररागेतका पीला अवक्षेप प्राप्त होगा। निम्न सारिणीके अनुसार परीक्षा करो।

<table>
<tr><td rowspan="2">अवक्षेप—पीला<br>भारम्—विद्यमान। परगौय्यम् तार द्वारा यह हरी ज्वाला देगी।<br>पीले अवक्षेपको उहमें घोलो और $उ_2$ गओ$_4$ डालो तो अनघुल भगओ$_4$ का अवक्षेप मिलेगा।</td><td colspan="2">घोल—इसमें अमोनियम गन्धेत डालकर गरम करो और घोलको दस मिनट रखो।</td></tr>
<tr><td>अवक्षेपः श्वेत<br>स्त्रंशम्—विद्यमान। परगौय्यम् तार द्वारा यह चमकदार लाल ज्वाला देगा।</td><td>घोलः इसमें अमोनियम् काष्ठेत डालो यदि श्वेत अवक्षेप आवे तो खटिकम्की विद्यमानता समझनी चाहिये।</td></tr>
</table>

इस प्रकार तीनोंकी परीक्षाकी जा सकती है।

# बीसवाँ अध्याय

## ताम्रम्, रजतम् और स्वर्णम्

(Copper, Silver and Gold)



गत दो अध्यायोंमें प्रथम और द्वितीय समूहके क-वंशीय तत्वोंका वर्णन दिया जा चुका है। अब हम इन दोनों समूहोंके ख-वंशीय तत्वोंका विवरण देंगे। प्रथम समूहके ख वंशमें ताम्रम्, रजतम् और स्वर्णम् तीन तत्व मुख्य हैं तांबा, चांदी और सोना ये तीनों धातुएँ अति प्राचीनकालसे बड़े महत्वकी मानी जाती रही हैं। भिन्न भिन्न प्रकारके आभूषणोंमें उपयोग होनेसे ये अति मूल्यवान समझी जाती हैं। तीनों धातुओंके कुछ भौतिक गुण नीचेकी सारिणीमें दिये जाते हैं।

| तत्व | संकेत | परमाणुभार | घनत्व | द्रवांक | क्वथनांक | आपेक्षिक ताप |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ताम्रम् | ता | ६३·५७ | ८·९३ | १०८४° | २३१०° | ०·०९३६ |
| रजतम् | र | १०७·८८ | १०·५ | ९६२° | १९५५° | ०·०५६ |
| स्वर्णम् | स्व | १९७·२ | १९·३२ | १०६३ | २५३०° | ०·०३०३ |

इस सराणिके देखनेसे पता चलता है कि तत्वोंका परमाणुभार ज्यों-ज्यों बढ़ता जाता है उनका घनत्व भी बढ़ता है पर आपेक्षिकताप क्रमशः कम होता जाता है। द्रवांक और क्वथनांकोंमें इस प्रकारका कोई नियम नहीं है। इन तीनों तत्वोंमें स्वर्णम् सबसे अधिक स्थायी तत्व है और ताम्रम् सबसे कम अर्थात् बाह्य परिस्थितियों तथा अम्ल, आदि रसोंका प्रभाव स्वर्णम् पर बहुत कम होता है और रजतम् पर कुछ अधिक पर ताम्रम् पर सबसे अधिक। पर तीनों ही तत्व क-वंशीय सैन्धक, पांशुजम् आदिकी अपेक्षा अधिक स्थायी हैं।

### प्राकृतिक लवण

ताम्रम् प्रकृतिमें निम्न खनिजोंमें संयुक्त पाया जाता है:—

(१) ताम्र पाइराइटीज— ता लो ग$_2$

(२) मेलेकाइट—ता क ओ$_3$, ता (ओउ)$_2$

(३) ताम्र ग्लान्स—ता$_2$ग

इनमें ताम्रपाइराइटीज सबसे अधिक विस्तारसे पाया जाता है और इसी खनिजसे बहुधा तांबा निकाला जाता है।

रजतम् कभी कभी स्वतंत्र तत्वावस्थामें भी मिलता है पर बहुधा यह गन्धक, आञ्जनम्, हरिन्

आदिसे संयुक्त मिलता है। इसके मुख्य खनिज निम्न हैं:—

( १ ) रजत ग्लान्स—$र_2$ ग—रजत गन्धिद

( २ ) पाइरार्जिराइट—$र_3$ आ $ग_3$—रजत-गन्धक आंजनित

( ३ ) हार्नसिलवर—र ह—रजत हरिद

स्वर्णम् बहुधा तात्विक अवस्थामें ही स्वतंत्र पाया जाता है। कभी कभी चांदी और तांबाके साथ मिला हुआ भी मिलता है। क्वार्ट्‌जकी बड़ी बड़ी चट्टानोंमें स्वर्णम्‌के कुछ कण कभी कभी विद्यमान रहते हैं ( सत्तर हजार भाग क्वार्ट्‌जमें लगभग १ भाग ही सोना बहुधा होता है )। इन चट्टानोंके चूर्ण चूर्ण होने पर बालूमें भी स्वर्णके कण पाये जाते हैं। इनमेंसे सोना पृथक् करनेकी विधि नीचे दी जावेगी।

## खनिजोंसे धातु-उपलब्धि

### ताम्रम्

ताम्रधातु उपलब्ध करनेके लिये बहुधा ताम्र पाइराइटीजका उपयोग किया जाता है जो ताम्र-लोह-गन्धिद, ता लो$ग_2$, है। इसमें दस्तम्, सीसम् आदिके गन्धिदोंकी अशुद्धियां भी मिली रहती हैं,। पहले इस खनिजको भूँजा ( roast ) जाता है अर्थात् वायुके प्रवाहमें गरम किया जाता है। ऐसा करनेसे ताम्रकी अपेक्षा अन्य धातुएँ अधिक शीघ्र ओषदी-कृत हो जाती हैं। मिश्रण पर थोड़ी सी वायु प्रवाहित करते हैं, और फिर गरम करनेसे अन्य धातुओंके ओषिद बन जाते हैं पर ताम्र इस अवस्थामें भी ताम्र-गन्धिदके रूपमें ही रहता है।

इस प्रकार भूँजनेसे ताम्रगन्धिद और अन्य धातुओंके ओषिदोंका मिश्रण प्राप्त होता है। इन ओषिदोंको ताम्रगन्धिदसे पृथक् करनेके लिये मिश्रणमें बालू या अन्य शैल जन पदार्थ मिलाते हैं और गरम करके इसे पिघलाते हैं। ऐसा करनेसे ओषिद शैलेतोंमें परिणत हो जाते हैं और ये शैलेत ताम्र-गन्धिदकी अपेक्षा शीघ्र पिघल जाते हैं—

$$\text{लो ओ} + \text{शै } \text{ओ}_2 = \text{लो शै } \text{ओ}_3$$

लोह शैलेत

पिघले हुए धातु शैलेत ताम्र गन्धिदके ऊपर तैरने लगते हैं अतः इनकी सतहको आसानीसे पृथक् कर लिया जाता है।

इस प्रकार जो ताम्रगन्धिद मिलता है उसमें अब भी बहुतसा लोहा मिला रहता है। मूल खनिज-में १०—२० प्रतिशत तांबा था पर इस प्रकार भूंजने और पिघलाने ( Smelting ) के पश्चात् तांबेकी मात्रा ३०—४० प्रतिशत हो जाती है। इस प्रकार प्राप्त पदार्थको कच्ची धातु ( Coarse metal ) कहते हैं।

इस कच्ची धातुको फिर भूंजा जाता है अर्थात् वायु प्रवाहमें इसे गरम करते हैं। ऐसा करनेसे लोहा ओषिदमें परिणत हो जाता है और ताम्रगन्धिद वैसेका वैसाही बना रहता है। बालू अर्थात् शैल-ओषिद मिला कर इसे फिर पिघलाते हैं। और पिघले हुए लोह शैलेतको ऊपर तहको पृथक् कर लेते हैं। यह मुख्यतः ताम्रगन्धिद, $ता_2$ ग है। इसमें लोह आदिकी कुछ अशुद्धियां अबभी रहही जाती हैं।

अब इस श्वेत धातुको वायुके मन्द प्रवाहमें क्षेपण भट्टी ( reverberatory furnace) में भूंजते हैं (चित्र देखो) इस भट्टीमें श्वेत धातुको सीधी आग नहीं लगती है। गैस की ज्वालायें एक स्थान का पर प्रदीप्त होती हैं और वहाँसे भट्टीकी डाट (arcs) द्वारा श्वेत धातुके ऊपर प्रतिबिम्बितकी जाती हैं। भट्टीमें वायु प्रवेशके लिये विशेष छेद ग, घ, बने रहते हैं। यहां ताम्रगन्धिद निम्न प्रक्रियाके अनुसार कुछ तो ताम्र ओषिद में परिणत हो जाता है :—



ता₂ ग + ३ओ = ता₂ ओ + गओ₂

पर बहुत कुछ ताम्रधातुमें ही परिवर्तित हो जाता है।

ता₂ ग + ओ₂ = २ ता + गओ₂

ताम्रओषिद भी ताम्रगन्धिदके संसर्गसे ताम्रम् देता है।

ता₂ ग + २ता₂ ओ = ६ ता + ग ओ₂

पिघले हुए ताम्र-धातुमें गन्धकद्विओषिद गैस निकलनेके कारण बहुतसे छेद हो जाते हैं। इस प्रकार प्राप्त धातुको छेदीला तांबा कहते हैं।

छेदीले तांबेको फिर पिघलाते हैं और वायुके संसर्गमें लाते हैं। ऐसा करनेसे जो कुछ भी अन्य धातुओंकी अशुद्धियां होंगी वे फिर ओषदीकृत हो जांयगी और उनकी तह पिघले तांबे पर तैरने लगेगी जिसे आसानीसे पृथक् कर लिया जा सकता है।

इस प्रक्रियामें थोड़ा सा तांबा ताम्रओषिदमें परिणत हो जाता है, जिसके रह जानेके कारण तांबेके भंजनशील होनेकी संभावना है। अतः पिघली हुई धातुको हरी (ताजी) लकड़ीके डंडेसे टारते हैं। लकड़ीसे निकली हुई गैसें ताम्रओषिदका अवकरण कर देंगी और शुद्ध तांबा मिल जायगा।

इस प्रकार ताम्र खनिजसे शुद्ध धातु प्राप्त करनेके लिये निम्न उपाय काममें लाये जाते हैं।

१—(क) कच्चीधातु प्राप्त करनेके लिये भूँजना

(ख) कच्चीधातु प्राप्त करनेके लिये पिघलाना

२—(क) श्वेत धातु प्राप्त करनेके लिये भूँजना

(ख) श्वेत धातु प्राप्त करनेके लिये पिघलाना

३—छेदीला तांबा बनानेके लिये भूँजना

४—शुद्ध करना।

घोल-विधि—इस विधिमें खनिज पदार्थको साधारण नमकके साथ गरम करते हैं। ताम्रम् ताम्र-हरिदमें परिणत हो जाता है जिसे पानीसे धोकर घोल बना लेते हैं। इस घोलमें लोह धातुको डालते हैं। ऐसा करनेसे ताम्रम् अवक्षेपित हो जाता है जिसे पिघला कर शुद्ध कर लेते हैं:—

ताह₂ + लो = लोह₂ + ता

## चांदी (रजतम्)

खनिजोंसे चांदी प्राप्त करनेकी मुख्यतः चार विधियां हैं।

